वायु शोधन एवं पवित्रता के लिए हर आँगन में लगाने की प्रथा है क्योंकि तुलसी को सर्वाधिक आक्सीजन प्रदायक पौधा माना जाता है। इसका पर्यावरण से घनिष्ठ सम्बन्ध है। इसके पास हानिकारक जीवाणु-विषाणु या कीड़े-मकोड़े नहीं पनपते। यह घातक कृमि और कीटों को नष्ट करती है। भोजन में तुलसी का भोग पवित्र माना गया है, जो कई रोगों की रामबाण औषधि है। भारतीय संस्कृति में बिल्व वृक्ष को भगवान शङ्कर से जोड़ा गया है। इसकी पत्तियों को शिवलिङ्ग पर चढ़ाने का विधान है। परन्तु वामनपुराण में बिल्वपत्र का लक्ष्मी से उद्भव मानते हैं। इसमें लक्ष्मी का वास भी माना जाता है। इसे अथर्ववेद में महान् 'सर्व भद्रो बिल्वो महान भद्र उदुम्बरः।' अर्थात् औषधीय गुणों से युक्त होने के कारण इसकी तुलना उपकारी पुरुष से की गई है। वामनपुराण में कदम्ब का जन्म कामदेव के माध्यम से किया गया है। कदम को भगवान् विष्णु, लक्ष्मी एवं यशोदा नन्दन कृष्ण से भी जोड़ा गया है-ढाक, पलाश, दूर्वा एवं कुश जैसी वनस्पतियों को नवग्रह पूजा आदि धार्मिक कृत्यों में प्रयुक्त किया जाता है। इसके साथ ही अशोक, चम्पा, अरिष्ट, पुन्नाग, प्रियंगू, शिरीष, उदूम्बर तथा पारिजात को शुभ माना जाता है।

इस प्रकार पुराणों में पर्यावरण के तत्त्वों का दिव्य तथा पूजनीय स्वरूप प्राप्त होता है।



# पुराण और भारतीय अङ्कविज्ञान

–ओमप्रकाश लाल श्रीवास्तव
रजिस्ट्रीकरण अधिकारी ( से०नि० )
पुरावशेष एवं बहुमूल्य कलाकृति

पुराण भारतीय इतिहास, संस्कृति एवं विज्ञान के महत्त्वपूर्ण स्रोत हैं। जहाँ तक भारतीय अङ्क विज्ञान की बात है, पुराणों से बहुत पहले वेदों में इसके सूत्र प्राप्त होते हैं। इस सन्दर्भ में यजुर्वेद में एक (१), दश (१०), शत (१००), सहस्र (१,०००), अयुत (१०,०००), नियुत (१,००,०००), प्रयुत (१०,००,०००), अर्बुद (१,००,००,०००), न्यर्बुद (१०,००,००,०००), समुद्र (१,००,००,००,०००), मध्य (१०,००,००,००,०००), अन्त (१,००,००,००,००,०००) और परार्द्ध (१०,००,००,००,००,०००) की सूचना प्राप्त होती है[१]–

**इमा मे अग्न इष्टका धेनवः सन्त्वेका च दश च दश च शतं च शतं च सहस्रं च सहस्रं च चायुतं चायुतं च नियुतं नियुतं च प्रयुतं चार्बुदं च समुद्रश्च मध्यं चान्तश्च परार्द्धश्चैता।[१]**

संख्याओं की यही सूची तैत्तिरीय संहिता[२] में भी प्राप्त होती है, किन्तु काठक संहिता[३] में अयुत और नियुत के बीच प्रयुत को प्रयुक्त करते हुए यजुर्वेद की नामावली का ही अनुसरण किया गया है, जबकि मैत्रायणी संहिता[४] में अन्य संख्याओं के साथ नियुत का नाम प्राप्त नहीं होता, बल्कि सहस्र के बाद अयुत, प्रयुत तथा पुनः अयुत का ही नाम मिलता है। शांखायन श्रौतसूत्र[५] में न्यर्बुद तक काठक संहिता की नामावली का अनुसरण करते हुए उसके बाद निखर्व, समुद्र, सलिल, अन्त और अनन्त का नामोल्लेख किया गया है।

वैदिक एवं सूत्रग्रन्थों के पश्चात् रामायण में बहुत बड़ी–बड़ी संख्याओं का उल्लेख किया गया है। इस सन्दर्भ में शत, सहस्र, कोटि, शंख, महाशंख, वृन्द, महावृन्द, पद्म, महापद्म, खर्व, महाखर्व, समुद्र, ओघ और महौघ की सूचना प्राप्त होती है[६]–

शतंशत सहस्राणां कोटिमाहुर्मनीषिणः।
शतं कोटि सहस्राणां शंख इत्यभिधीयते।।
शतं शंख सहस्राणां महाशंख इति स्मृतः।
महाशंख सहस्राणां शतं वृन्दमिहोच्यते।।
शतं वृन्द सहस्राणां महावृन्दमिति स्मृतम्।
महावृन्द सहस्राणां शतं पद्ममिहोच्यते।।
शतं पद्म सहस्राणां महापद्ममिति स्मृतम्।
महापद्म सहस्राणां शतं खर्वमिहोत्यते।।

शतं खर्व सहस्त्राणां महाखर्वमिति स्मृतम्।
महाखर्व सहस्त्राणां समुद्रमभिधीयते।।
शतं समुद्र साहस्त्रमौघ इत्यभिधीयते।
शतमौघ सहस्त्राणां महौघमिति विश्रुत।।

उल्लेखनीय है कि इस सूची में अगली संख्या के सन्दर्भ में नये नामों के स्थान पर कोटि के आगे शंख, वृन्द, पद्म, खर्व और ओघ के साथ 'महा' शब्द जोड़ दिया गया है किन्तु 'महा' शब्द युक्त ये सख्यायें अपने पूर्ववर्ती संख्याओं से 'स्थानात् स्थानं दशगुणं स्यात् ' सिद्धान्तानुसार केवल दसगुनी बड़ी नहीं हैं, बल्कि उनमें एक लाख गुनी बड़ी हैं। रामायण की इस संख्यात्मक नामावली में वैदिक एवं सूत्र कालीन खर्व और समुद्र प्राप्त तो होते हैं, किन्तु तत्कालीन स्थानों एवं मानों के साथ उनकी संगति नहीं बैठती।

रामायण की भाँति ही संख्याओं की परिभाषा प्रस्तुत करते हुए वायुपुराण[७] में एक, दश, शत, सहस्त्र, अयुत, नियुत, प्रयुत, अर्बुद, न्यर्बुद, स्वर्बुद, खर्व, निखर्व, शंकु, पद्म, समुद्र, मध्य, अन्त और परार्द्ध का उल्लेख किया गया है। सम्भवतः इसी सूची का अनुकरण करते हुए विष्णुपुराण भी कहता है कि एक स्थान से दूसरे स्थान वाली संख्या का मान दशगुणा होता है और अठारहवें स्थान वाली संख्या परार्द्ध कहलाती है[८]–

स्थानात् स्थानं दशगुणमेकस्याद् गण्यते द्विजः।
ततोऽष्टादशमे स्थाने परार्द्धमभिधीयते।।

इस सन्दर्भ में यह उल्लेखनीय है कि पुराणों में वैदिक नामावली का परार्द्ध शब्द युक्त तो हुआ है, किन्तु उसका मान बदल गया है, क्योंकि वैदिक संहिता में वह तेरहवें स्थान पर प्रयुक्त हुआ है और पुराणों में अठारहवें स्थान पर।

पुराणों की परम्परा का अनुकरण करते हुए पाँचवीं शताब्दी के प्रसिद्ध गणितज्ञ आर्यभट ने भी एक स्थान से दूसरे स्थान का मान दशगुणा बताते हुए एक, दश, शत, सहस्त्र, अयुत, नियुत, प्रयुत, कोटि, अर्बुद और वृन्द का उल्लेख किया है[९]–

एक दश शतं सहस्त्रमयुत नियुते तथा प्रयुतम्।
कोट्यर्बुदं च वृन्दं स्थानात्स्थानं दशगुणं स्यात्।।

आठवीं शताब्दी ई० के श्रीधर ने वैदिक एवं पौराणिक नामों का उल्लेख करते हुए एक स्थान से दूसरे स्थानवाली संख्या को दस गुनी बताया है, किन्तु इस सूची में उन्होंने एक नई संख्या लक्ष (लाख) का भी प्रयोग किया है। इस प्रकार वर्तमान काल में संख्या सूची में लाख (लक्ष) शब्द सर्वप्रथम श्रीधर द्वारा आठवीं शताब्दी में प्रयुक्त किया गया है[१०]–

एकं दश शतमस्यामत् सहस्त्रमयुतं ततः परम लक्षम्।
प्रयुतं कोटिमथार्बुदमब्जं खर्वं निखर्वं च।।
तस्मान्महासरोजं शंकु सरितापतिं ततस्त्वन्त्यम्।
मध्यं परार्द्धमाहुर्यथोत्तरं दशगुणाः संज्ञाः।।

उल्लेखनीय है कि श्रीधर ने प्रथम बार लक्ष का प्रयोग एवं पौराणिक संख्यात्मक नामों की सूची में कुछ हेर-फेर करते हुए भी पुराणों की भाँति ही अठारह संख्यात्मक नामों की सूची प्रस्तुत करते हैं—एक, दश, शत, सहस्त्र, अयुत, लक्ष, प्रयुत, कोटि, अर्बुद, अब्ज, खर्व, निखर्व, महासरोज, शंकु, सरितापति, अन्त, मध्य और परार्द्ध। पुराणों का ही अनुकरण करते हुए बारहवीं शताब्दी ई० के गणितज्ञ आचार्य भास्कर (११४४ ई०) ने एक, दश, शत सहस्त्र, अयुत, लक्ष, प्रयुत, कोटि, अर्बुद, अब्ज, खर्व, निखर्व, महापद्म, शंकु, जलधि, अन्त, मध्य और परार्ध का नामोल्लेख किया है। अन्तर बस इतना है कि अपने संख्यात्मक नामावली में श्रीधर ने जहाँ पर 'महासरोज' और सरितापति का प्रयोग किया है, वहाँ पर भास्कर ने उनका पर्याय क्रमश; महापद्म और जलधि प्रयुक्त किया है[११]—

एक दश शत सहस्त्रायुत लक्ष प्रयुत कोटयः क्रमशः।
अर्बुदमब्जं खर्वनिखर्वमहापद्मशंकुवस्तस्मात्।
जलधिश्चान्त्यं मध्यं परार्द्धमिति दशगुणोत्तराः संज्ञा।।

इस प्रकार प्राचीन भारतीय गणितज्ञों एवं भारतीय अङ्कविज्ञान पर पौराणिक परम्परा का स्पष्ट प्रभावपरिलक्षित होता है जो पुराणों के महत्त्व को परिभाषित करता है। इस सन्दर्भ में यह भी उल्लेखनीय है कि जिस प्रकार पुराणों ने वैदिक संख्यात्मक नामावली में वृद्धि करके अठारह स्थानों की सूची प्रस्तुत की है उसी प्रकार सम्भवतः पौराणिक परम्परा से ही प्रभावित होकर महावीर (जैनगणितज्ञ-नवीं शताब्दी ई०) ने अठारह संख्यात्मक नामों के स्थान पर चौबीस नामों को उनके स्थानों को सन्दर्भित करते हुए प्रस्तुत किया है।[१२]

**१२/१-ए, मोती लाल नेहरू मार्ग**
**बेलवीडियर प्रेस कम्पाउण्ड, इलाहाबाद**

## सन्दर्भ

१. यजुर्वेद १७।२
२. शताय स्वाहा सहस्त्राय स्वाहाऽयुताय स्वाहा नियुताय स्वाहा प्रयुताय स्वाहाऽर्बुदाय स्वाहा न्यर्बुदाय स्वाहा समुद्राय स्वाहा अध्याय स्वाहान्ताय परार्धाय स्वाहोषसे स्वाहो।-तैत्तिरीय ७।२।२०।१
३. इमा में अग्न इष्टका धेनवः सन्त्वेका च दश च दश च शतं च शतं च सहस्त्रं च सहस्त्रं चायुतं चायुतं च प्रयुतं च प्रयुतं चनियुतं च नियुतं चार्बुदं चार्बुदं न्यर्बुदं च समुद्रश्च मध्यं चान्तश्च परार्द्धश्च।
-काठकसंहिता १७।१०

४. इमा मे अग्न इष्टका धेनवः सन्त्वेका च शतं च सहस्त्रं च सहस्त्रं चायुतं चायुतं च प्रयुतं च प्रयुतं चायुतं चार्बुदं च न्यर्बुदं च समुद्रश्च मध्यं चान्तश्च परार्द्धश्चेया।-मैत्रायणी २।८।१४

५. अयुते प्रयुते नियुतेऽर्बुदे न्यर्बुदे निखर्वाये समुद्रे सलिलेऽन्त्यऽनन्त्य इति।-सांख्यायन श्रौतसूत्र १५।११।४

६. वाल्मीकि रामायण, युद्धकाण्ड, २८।३३-३८

७. वायुपुराण, अध्या १०१, श्लोक ९३-९४

८. विष्णुपुराण, अध्याय ३, श्लोक ४

९. आर्यभटीय, गणितपाद २

१०. त्रिशतिका, सूत्र २-३

११. लीलावती २, ३

१२. गणितसार संग्रह, संज्ञाधिकार १।६३-५८

□□

# राजनीतिकमूल्यानां संरक्षणे पुराणस्यावदानम्

–डॉ० अनिता सेनगुप्ता
एसोसिएट प्रोफेसर, संस्कृत-विभाग
ईश्वर शरण डिग्री कॉलेज, इलाहाबाद

प्राचीन भारतीय इतिहास–राजनीति एवं संस्कृति के स्रोतभूत साहित्यों में पौराणिक साहित्य अपना विशिष्ट स्थान रखते हैं। धर्म, दर्शन एवं समाज से सम्बन्धित अनेक तत्त्व तो पौराणिक साहित्यों में मिलते ही हैं इसके साथ ही राजनीतिक मूल्यों के उद्घाटन द्वारा भारतीय सभ्यता एवं संस्कृति को सामान्य जनता में प्रसारित करने का श्रेय पौराणिक साहित्यों को है। पुराणों में मुख्य रूप से ५ विषयों का उल्लेख प्राप्त होता है–

(१) सर्ग (सृष्टि), (२) प्रतिसर्ग (प्रलय), (३) वंश (देवताओं व ऋषियों का वंश), (४) मन्वन्तर, (५) वंशानुचरित।

परम्परानुसार इस पाँचवें विषय वंशानुचरित में राजनीतिक–इतिहास की रूपरेखा समाहित की गयी है।

प्राचीन भारत के विभिन्न राज्यों में शासन की राजतन्त्रात्मक पद्धति ही प्रधानतया विद्यमान रही है। इस व्यवस्था में राजपद वंशानुगत होता था, परन्तु कभी–कभी राजा का निर्वाचन भी किया जाता था। अग्निपुराण में स्पष्टतया राजतन्त्रात्मक शासन पद्धति का परिचय प्राप्त होता है। पुराणों में इस सम्बन्ध में जिन चार विधाओं का निर्देश किया गया है, उनमें दण्डनीति का उल्लेख किया जा सकता है। दण्डनीति को वस्तुतः प्राचीन भारत का 'प्रशासन शास्त्र' कहा जा सकता है। मनु ने दण्ड को ही राजा या वास्तविक शासन कहा है।

पौराणिक साहित्यों में राज्य व राज्यानुशासन विषयक जो सामग्री उपलब्ध है उसके आधार पर राजनीतिक व्यवस्था का अध्ययन करने के लिये, हमें राज्य की उत्पत्ति, राज्य के अङ्ग, राजा एवं उसका महत्त्व, सेना, युद्ध न्यायव्यवस्था, दूत, गुप्तचर आदि विविध पहलुओं पर विचार करना होगा।

## राज्य की उत्पत्ति

सर्वप्रथम राज्य की उत्पत्ति किस प्रकार हुई? इसके तत्कालीन प्रमाण उपलब्ध नहीं हैं। आधुनिक लेखकों ने वैज्ञानिक प्रणाली तथा विकासवाद के सिद्धान्तों पर आधृत अपना मत प्रकट किया है, किन्तु प्राचीन ग्रन्थों में अधिकांशतया राज्य की दैवी–उत्पत्ति का उल्लेख प्राप्त होता है। महाभारत तथा दीर्घनिकाय में सृष्टि के आरम्भ से स्वर्गयुग की कल्पना की गयी है, पुराण भी सृष्टि के आरम्भ से स्वर्गयुग का उल्लेख करते हैं। ऐसी मान्यता है कि प्रारम्भिक काल में राज्य–

संस्था के अस्तित्व के अभाव में लोग सर्वथा सुखी थे। सभी प्रकार की सामग्री कल्पवृक्षों से स्वतः उपलब्ध होती थी, किन्तु यह व्यवस्था चिरस्थायी न रही तथा कालान्तर में राज्य का आविर्भाव हुआ तथा राज्य संस्था का विकास हुआ।

## राज्य के उद्देश्य एवं कार्य

प्रजा की भौतिक तथा आध्यात्मिक उन्नति प्राचीन राज्य का प्रमुख लक्ष्य था।[१] इच्छापूर्वक प्रजा का कार्य करना राज्य कहलाता है।[२] राज्य का उद्देश्य समाज की व समाज की अङ्गीभूत व्यक्तियों की रक्षा करना है, तथा उनके सामाजिक जीवन का पोषण करना भी राज्य का उद्देश्य बताया गया है, क्योंकि तभी समाज सुखपूर्ण एवं समृद्ध जीवन व्यतीत कर सकता है। इन्हीं उद्देश्यों के अनुरूप राज्य के कार्य निश्चित किये गये थे-अराजकता को नष्ट करना, प्रजा का पालन करना तथा देश में व्यवस्था स्थापित करना राज्य का कार्य था।

## राज्य के सप्ताङ्ग

राज्य सप्ताङ्ग अथवा सात प्रकृतियों वाला होता है, ये सात अङ्ग हैं-स्वामी, अमात्य, जनपद, दुर्ग, दण्ड, कोष, मित्र।

**( १ ) राजा**-किसी भी राष्ट्र की विजय या पराजय उसके राजा या प्रधान पर निर्भर करती है।[३] प्राचीन भारतीय शासन प्रणाली प्रायः नृपतन्त्रात्मक थी और इस कारण राज्य व्यवस्था की चर्चा करने वालों की दृष्टि में नृपतन्त्रात्मक राज्य ही रहते थे। राजा का कर्त्तव्य था वह अपनी प्रजा के लिए आजीविका की व्यवस्था करे। विविध स्रोतों से प्राप्त होने वाली आय को उद्योग, कृषि, व्यापार, दुर्ग निर्माण, सेतु निर्माण, सेवा वृद्धि आदि कार्यों में लगाकर उनका संरक्षण करे।[४] राजा को पुरुषार्थ चतुष्टय का सेवन करते हुए अन्तःपुर की स्त्रियों की रक्षा करनी चाहिए।[५] राजा मुहूर्त रात्रि शेष रहने पर बन्दियों की स्तुतियों से जाग जाए, तत्पश्चात् क्रमशः गुप्तचरों से मिले, आय-व्यय को देखे। प्रातःकालीन नित्यनैमित्तिक कार्यों से निवृत्त होकर गुरु का आशीर्वाद पाकर सभा में जाए, वहाँ ब्राह्मणों, मन्त्रियों, अमात्यों तथा प्रतीहार द्वारा बतायी गयी सप्तप्रकृतियों को देखें। मन्त्रियों से सलाह करें। मन्त्रणा न तो अकेले करें और न बहुत से मन्त्रियों के साथ करें। मन्त्र को यथाशक्ति गुप्त रखें।[६]

राजा को न्यायपूर्वक धन का अर्जन, वर्द्धन, रक्षण तथा दान करना चाहिए। विनय सम्पन्न होकर इन्द्रियों पर विजय पाकर पृथ्वी का पालन करना चाहिए। राजा के सप्ताङ्गों को व्यसन से बचाने के लिए साम, दाम, दण्ड, भेद, इन्द्रजाल उपेक्षा और माया इन सात उपायों का प्रयोग करना चाहिए।

**( २ ) अमात्य**-प्रशासनिक अधिकारी जो सत्ता के स्वामी को सलाह एवं मन्त्रणा दें, उन्हें अमात्य कहते हैं। ये संकटकाल में विशेष सहायक होते हैं।

**( ३ ) जनपद**–राज्य का सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण तत्त्व राष्ट्र या जनपद है, जिसमें खाद्य, खनिज पदार्थों, खानों, चारागाहों की प्रचुरता होनी चाहिए और वह अच्छी प्रकार से सिंचित भी होना चाहिए। उसमें परिश्रमी किसान, व्यापारी, दस्तकार व शूद्र मुख्यत: निवासी होना चाहिए। वे राजा के प्रति भक्ति रखने वाले, शत्रुओं के प्रति शत्रुतापूर्ण व्यवहार रखें, कठिनाइयाँ सहन करने योग्य हों, तथा पवित्र व पशुधन से धनी होना चाहिए।[७]

राष्ट्र की सुव्यवस्था के लिए ग्रामाधिप, दशग्रामाधिप, शतग्रामाधिप और निशयेश्वरादि पदों पर व्यक्तियों को नियुक्त करें, उनके कार्यों का निरीक्षण गुप्तचरों से करवाएँ। इन सबकी सहायता से ग्रामों तथा विषयों की रक्षा करें तथा प्रजा की सुरक्षा करें।[८]

**( ३ ) दुर्ग**–राष्ट्र की सुरक्षा के लिए दुर्ग (किला) अत्यन्त ही महत्त्वपूर्ण माना जाता है। विदेशी आक्रमणों से यह राजा की रक्षा करता है तथा यहाँ राष्ट्र के सत्ताधारी, अमात्य बल एवं कोष से सुरक्षित रखते हैं। पुराणों में विविध दुर्गों का उल्लेख मिलता है। दुर्गों के आस-पास वैश्य एवं शूद्र अधिक बसाए जाते थे तथा कुछ ब्राह्मण और कर्मकार भी।[९]

**दुर्गसम्पत्तिमाख्यास्ये दुर्गदेशेवसेन्नृपः।**
**वैश्यशूद्रजनप्रायोऽह्यानाहार्य्यस्तनाथापरैः।।**
**किञ्चित् ब्राह्मणसंयुक्तो बहुकर्मकरस्तथा।**
**अदेवमातृको भक्तजलो देशः प्रशस्यते।।**

राजा का दुर्ग ऐसा होता था जहाँ शत्रुओं का जोर नहीं चलता था। सर्प एवं लुटेरों का भय भी दुर्ग में नहीं रहता था तथा धन-धान्य, फल-फूल एवं जलापूर्ति युक्त किले होते थे[१०]–

**परैपीडितः पुष्पफलधान्यसमन्वितः।**
**अगम्यः परचक्राणां व्यालतस्करवर्जितः।।**

प्रायः पुराणों में षड्दुर्गों की चर्चा मिलती है जो इस प्रकार है–

**( क ) धन्व दुर्ग**–बालू से भरी हुई भूमि, जिसमें सरलता से चला न जाए, यातायत गुप्त या दुर्गम हो, उसे धन्वदुर्ग कहते हैं। ग्रीष्मकाल में यह शत्रुओं के लिए पूर्णतः दुर्गम होता है।

**( ख ) मही दुर्ग**–राजकीय सम्पत्ति की रक्षा के लिए एवं सैनिकों की रक्षा के लिए पृथिवी के अन्दर निवास योग्य गृह का निर्माण कराया जाता था, जहाँ शत्रु सरलता से नहीं जा सकते थे एवं अपने सैनिक शत्रुओं पर प्रहार करने में समर्थ होते थे। अभी हाल के वर्षों में सद्दाम हुसैन ने इसी दुर्ग के बल पर अमेरिकी सैनिकों से अपनी रक्षा की थी।[११]

**(ग) नर दुर्ग**–चारों ओर से विभिन्न अस्त्र-शस्त्रों से सुसज्जित, आधुनिक यन्त्र एवं युद्धपोतों से युक्त भारी सेना का जाल बिछा रहता था, जिससे बाह्य आक्रमणकारी सरलता से प्रवेश नहीं कर पाते थे। ऐसे ही दुर्ग को नर दुर्ग कहा जाता है। यह समतल भूमि पर एवं प्राकृतिक दृष्टि से असुरक्षित राष्ट्रों के लिए बनाया जाता था।[१२]

**(घ) वृक्ष दुर्ग**–किले के बाहर दूर तक वृक्षों का जाल बिछा रहता था। जिससे आक्रमणकारियों की सेना सहजता से राह भटक जाए तथा वन्य जीवजन्तुओं का भय शत्रुओं को बना रहे।

**(ङ) जल दुर्ग**–सहजता से शत्रु राज्य में प्रवेश न कर जाए, इसके लिए खाई या नहरों से राज्य की सीमा को जोड़ दिया जाता था। या बड़े-बड़े नहरों का निर्माण कर दिया जाता जिसमें जल भरा रहता था तथा आवश्कयता पड़ने पर बाह्य बाँध को काटकर आक्रमणार्थ आए शत्रुओं की सेना को जलाप्लावित कर दिया जाता था। ऋग्वेद में दाशराज्ञयुद्ध में इसके उपयोग का वर्णन मिलता है।[१३] रामेश्वरम् सेतु का निर्माण जलदुर्ग को पार करने हेतु राम को करना पड़ा था।[१४]

**(च) पर्वत दुर्ग**–राष्ट्र की सीमा यदि पर्वतों से या ऊँची-ऊँची टीलों से घिरी रहे तो वाह्य आक्रमणकारियों की सेना को राष्ट्ररक्षक दूर से ही देख लें ताकि सेना को सतर्क करने में सहयोग मिल जाए। सभी दुर्गों में 'पर्वत दुर्ग' को उत्तम माना गया है।[१५]

**(४) कोष**–विजिगीषु राजा के लिए समृद्धकोष अति आवश्यक है। कोष ही राष्ट्र का बल है। सम्पूर्ण तन्त्र इसी पर आधारित है। राजा इसके अभाव में चिन्तित हो उठते थे।[१६] 'दिव्यावदान' में कोष को राजा की शक्ति बताया गया है।[१७]

**(५) मित्र**–अग्निपुराण के अनुसार सामान्य अवस्था एवं संकटकाल में राष्ट्र को अपने मित्र राज्यों की सहयोग अपेक्षित होती है।[१८] आचार्य कौटिल्य ने मित्र राज्यों की चर्चा करते हुए इनकी छः विशेषताओं पर भी प्रकाश डाला है–

**नित्यं वश्यं लघूत्थानं पितृपैतामहं महत्।**
**अद्वैध्यं चेति सम्पन्नं मित्रं षाड्गुणमुच्यते।।**[१९]

**नित्यमित्र**–ये स्वभावतः मित्र बन जाते थे। इनमें स्वार्थ की भावना नहीं रहती।

**वश्यमित्र**–दुर्बलों को आश्रय देकर, मित्र बना लिया गया हो, ऐसे मित्र को वश्यमित्र कहते हैं।

**लघूत्थान मित्र**–कुछ तटस्थ लोग बिना आमन्त्रण के ही मदद करने लगते हैं। इन्हें लघूत्थान मित्र कहते हैं।

**पितृ-पैतामह मित्र**

**महद् मित्र**

**अद्वैध्य मित्र**–राष्ट्र की प्राकृतिक बनावट व संस्कृति की समानता से बने मित्र जो किसी भी परिस्थिति में अलग नहीं हो सकते।

**दण्ड या बल**–बल या दण्ड का तात्पर्य सेना से है, जो राष्ट्र केलिए आवश्यक एवं स्थायी अंग है। प्रायः पुराणों में चतुरंगिणी सेना का उल्लेख मिलता है।[२०] अग्निपुराण में सेना के षडङ्गों की चर्चा मिलती है।[२१]

**मण्डल सिद्धान्त**–अग्निपुराण में द्वादश राजमण्डल का उल्लेख मिलता है। कहा गया है कि राजा का कर्त्तव्य है कि वह सप्ताङ्गों को विघ्न पहुँचाने वाले को नष्ट कर दे और सभी मण्डलों में वृद्धि करे। मण्डल बारह होते हैं–(१) आत्ममण्डल–राजा और उसके सामन्त, (२) शत्रुमण्डल, (३) मित्रमण्डल, (४) शत्रुमित्रमण्डल, (५) मित्रमित्रमण्डल, (६) शत्रुमित्रमित्रमण्डल, (७) पार्ष्णिग्राह, (८) आक्रन्त, (९) पार्ष्णिग्राह-सार, (१) आक्रन्दसार, (११) मध्यम, (१२) उदासीन।[२२]

**षाड्गुण्यनीति**–मण्डल सिद्धान्त में निम्न छः नीतियों का प्रयोग करना चाहिए–सन्धि, विग्रह, आसन, यान, संश्रय, द्वैधीभाव राजा की अन्तर्राज्य सम्बन्ध में प्रयुक्त की जाने वाली छः युक्तियों को षाड्गुण्य नीति कहा जाता है। अपने से बलशाली शत्रु से सन्धि करना चाहिए। शत्रु कठिनाई में हो तो विग्रह करना चाहिए, योद्धाओं में परस्पर सामर्थ्य की कमी के कारण युद्ध स्थगित करना आसन है।

दो बलवान शत्रुओं के बीच एक ही समय में एक के साथ सन्धि करना दूसरे के साथ विग्रह करना द्वैधीभाव है। जब दोनों शत्रु आक्रमण की तैयारी करें तो उस समय इनमें बलवान का आश्रय ले लेना चाहिए।[२३]

**दूत**–अग्निपुराण में दूत व्यवस्था का भी उल्लेख मिलता है। कोई भी युद्ध आरम्भ करने से पूर्व सबल राजा विपक्षी राजा को दूत के माध्यम से अपना मन्तव्य प्रकट करता था, अन्तर्राज्य सम्बन्ध में दूत का महत्त्वपूर्ण स्थान होता है। दूत का कार्य अत्यन्त साहसिक होता था। स्वामी के अभिप्राय के अनुकूल उसे शत्रु पक्ष के समक्ष निवेदन करना पड़ता था। सन्धि विग्रह आदि की भूमिका निर्धारित करने में दूत का विशिष्ट स्थान था। इसीलिए कहा है कि प्रगल्भ, स्मृतिवान, वाग्मी, शस्त्र व शास्त्र में निष्ठा रखने वाला तथा कार्य का अभ्यास करने वाले व्यक्ति को राजा का दूत बनाना चाहिए।[२४] दूत को चाहिए कि वह गुप्तरूप से शत्रु के नगर और राजसभा में प्रवेश करे, समय देखे, कार्य समझे तब अपना कार्य प्रारम्भ करे, शत्रु की दृष्टि और शारीरिक चेष्टाओं से पारस्परिक राग अनुराग को समझे।

उपरोक्त सब नियमों का वर्णन करने के साथ-साथ इस बात का भी राजनीति में आग्रह

किया गया है कि राजा को सब उपायों का ठीक से प्रयोग कर अपने उत्थान का प्रयास करना चाहिए। इसके पीछे यही भावना है कि राजागण सम्पूर्ण राजनीति का इस प्रकार संचालन करें जिससे कि वह देश में सार्वभौम सत्ता स्थापत कर सकें।

## सन्दर्भ

१. प्राचीन भारतीय शासन पद्धति–अल्तेकर, इला० सं० २०३३, पृ० ३५
२. स्वेच्छाविधानमात्रं हि ननु राज्यमुदाहृतम्।–अग्निपुराण
३. प्राचीन भारतीय शासन पद्धति–अल्तेकर, पृ० ३५
४. अग्निपुराण २३९।४३–४७
५. अग्निपुराण २२४
६. अग्निपुराण, अध्याय २३५
७. अग्निपुराण, रामोक्तनीति २३९।२४–२७
८. अग्निपुराण, रामोक्तिनीति २२४।१–९
९. अग्निपुराण २२२।१–२
१०. अग्निपुराण २२२।३
११. वराहपुराण, हिरण्याक्ष के पाताल लोक की कल्पना।
१२. रोषेण महताविष्टाः पीडयन्मिथिलां पुरीम्।–वाराहपुराण १।६५।२२
१३. ऋग्वेद, सप्तमण्डल
१४. वाल्मीकि रामायण, युद्धकाण्ड, २०वाँ अध्याय
१५. अग्निपुराण २२२।५
१६. वही
१७. कोषबलिनश्च राजसो।–दिव्यावदान, पृ० ४२९
१८. अग्निपुराण २४०।५–७
१९. कौटिल्य अर्थशास्त्र ७।९
२०. हस्त्यारोहा रथनः सदिनश्च पदातयः।–महा०, उद्योगपर्व ३०।२५
इयमक्षौहिणी पूर्णा गजवाजिरथाकुला।
हस्तिध्वजसमाकीर्णा तेनासौ बलवत्तम्।।–वा०रा०, बालकाण्ड, सर्ग ५५
२१. षड्विधन्तु बलम्...... षडैंमन्त्रकोषाभ्यां पदात्यश्वरथद्विपैः।–अग्निपुराण २४२।१–२
२२. अग्निपुराण २४०।१–४
२३. अग्निपुराण २४०
२४. अग्निपुराण २४१।७–१०

□□

# पौराणिक दृष्टि से सृष्टि का मूल कारण-ब्रह्म

–इन्द्रसेन यादव
शोधच्छात्र
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

सम्पूर्ण चराचर जगत् की उत्पत्ति, स्थिति एवं लय का तथा मानव-जाति के आदिम इतिवृत्ति का पुराणों से अधिक स्पष्ट एवं प्रमाणिक विवरण उपलब्ध नहीं होता है। इस दृष्टि से पुराणों का महत्त्व अप्रतिम है। भारतीय इतिहास तथा संस्कृति की दृष्टि भी से भी पुराणों का सर्वातिशायी महत्त्व है। पुराणों में सृष्टि प्रक्रिया का उल्लेख विस्तार से प्राप्त होता है, जहाँ सृष्टि के कारणों पर भी विस्तार से चर्चा प्राप्त होती है।

पञ्च लक्षणात्मक पुराणों के वर्ण्य–विषय में सर्ग–सृष्टि निरूपण का प्रमुख स्थान है। ईश्वर की प्रेरणा से गुणों में क्षोभ होने से आकाशदि पञ्चभूतों, शब्दादि तन्मात्राओं, इन्द्रियों, अहङ्कार और महत्तत्त्व की उत्पत्ति होती है, उसको सर्ग कहते हैं।

अव्याकृतगुणक्षोभान्महतस्त्रिवृतोहमः।
भूतमात्रेन्द्रियार्थानां सम्भवः सर्ग उच्यते।।[1]

सभी पुराणों में आब्रह्मस्तम्बपर्यन्त सर्ग प्रपञ्च का न्यूनाधिक रूप में सूक्ष्मातिसूक्ष्म तात्त्विक वर्णन प्राप्त होता है। पुराणों में सर्वत्र ब्रह्म को ही मूल कारण के रूप में वर्णित किया गया है। विष्णु पुराण में कहा गया है–

नाहो न रात्रिर्न नभो न भूमिर्नासीत्तमोज्योतिरभूच्चनान्यत्।
श्रोत्रादिबुद्ध्यानुपलभ्यनेकं प्राधानिकं ब्रह्म पुमांस्तदासीत्।।[2]

अर्थात् इस सृष्टि रचना के पूर्व में न रात्रि थी, न दिन और न आकाश ही था। उस समय केवल एक अव्यक्त ब्रह्म ही स्थित था। पद्म पुराण में भी इस जगत् के प्रलय के पहले कुछ भी शेष नहीं था, केवल एक ब्रह्मसंज्ञक सबको सम्पन्न करने वाली ज्योति ही थी। वह ब्रह्मात्मक ज्योति नित्य निरञ्जन शान्त निर्गुण सर्वज्ञ निर्मल अविनाशी आनन्द से परिपूर्ण स्वच्छ अज अव्यय और व्यापक थी जिसकी मोक्ष की कामना रखने वाले पुरुष सदा इच्छा किया करते थे–

जगतः प्रलयादूर्ध्वनासीत्किंत्तद्द्विजोन्त्तमाः।
ब्रह्मसंज्ञक भवदेकज्योतिः वै सर्वकारकम्।।
सर्वज्ञं ज्ञानरूपत्वादनन्तमव्ययम्।।[3]

भागवतकार ने कहा है कि चराचर जगत् की उत्पत्ति और प्रलय जिस तत्त्व से प्रकाशित होते

हैं उसे ब्रह्म अथवा परमात्मा कहा गया है–

आभासश्च निरोधश्च यतश्चाध्यवसीयते।
स आश्रयः परं ब्रह्म परमात्मेति शब्दायते।।[४]

कूर्मपुराण के अनुसार परमेश्वर को चतुर्व्यूह, अव्यक्त, सनातन, अप्रमेय, अनन्त, सर्वतोमुख नियन्ता और महेश्वर कहा गया है।

ब्रह्मवैवर्त पुराण में परमेश्वर को निरीह निराकार परमात्मा ईश्वर स्वेच्छा से परिपूर्ण और स्वतन्त्र कहा गया है। वह परमेश्वर सबके कारणों का भी कारण है। परमानन्दस्वरूप, परमानन्द का कारण पर प्रधान पुरुष और निर्गुण प्रकृति से परे ब्रह्म है। वहाँ पर ही सबके बीजरूप वाली प्रकृति लीन होती है।

निरीहञ्च निराकारं परमात्मनमीश्वरम्।
स्वेच्छामयं स्वतन्त्रञ्च सर्वकारणकारणम्।
परमानन्दरूपञ्च परमानन्दकारणम्,
परं प्रधानं पुरुषं निर्गुणं प्रकृतेः परम्।
तत्रैवा लीना प्रकृतिः सर्वबीजस्वरूपिणी।।[५]

विष्णु पुराण में आदि सृष्टि के विवरण में कहा गया है कि पर से भी पर परम श्रेष्ठ आत्मा में स्थित परमात्मा है वह रूप वर्ण नाम और विशेषणादि के निर्देश से तथा विभिन्न अवस्थाओं से रहित है। जिसमें जन्म वृद्धि परिणाम क्षय और नाश इन विकारों का सर्वदा अभाव है। जिसको केवल इतना कह सकते हैं कि वह है तथा वह स्वतन्त्र है। समस्त प्रपञ्चात्मक विश्व उसमें समाहित है। विद्वान् लोग सर्वत्र संस्थित होने के कारण वासुदेव कहते हैं। वही नित्य अजन्मा अक्षय अव्यय तथा एक रूप होने और हेय गुणों के अभाव के कारण निर्मल परब्रह्म है। वही ब्रह्म व्यक्त और अव्यक्त जगत् के रूप से, तथा पुरुष और काल के रूप में स्थित है। विष्णुपुराण में ही सृष्टि के मूल कारण ब्रह्म को ब्रह्मा, विष्णु और शिव कहा गया है–

सृष्टिस्थित्यन्तकारणीं ब्रह्मविष्णुशिवात्मिका।
स संज्ञायाति भगवान क एव जनार्दनः।।[६]

विष्णु पुराण में ब्रह्मा, विष्णु और शिव को ब्रह्म की शक्तियों के रूप में स्वीकार करते हुए परमेश्वर के विविध रूपों का प्रतिपादन किया गया है।

एकेनांशेन ब्रह्मास्तैः भवत्यव्यक्तमूर्तिमान्।
मरीचिमिश्राः पतयः प्रजानां चान्य भागशः।

कालस्तृतीयास्तव्यांशः सर्वभूतानि चापरः।[७]
इत्थं चतुर्धा............।

अर्थात् परमेश्वर अपने एक अंश से ब्रह्मा, दूसरे से मरीचि आदि प्रजापति, तीसरे अंश से काल तथा चौथे भाग से सम्पूर्ण प्राणी होते हैं। फिर वे अव्यक्त स्वरूप भगवान् सत्वगुण का आश्रय लेकर जगत् का पालन करते हैं। तब उस समय वे एक अंश से विष्णु दूसरे भाग से मनु तीसरे अंश से काल तथा चौथे भाग से सर्वभूतों में अवस्थित होते हैं। पुनः अन्त में वे पुरुषोत्तम तमो गुण से आवृत्त होकर एक अंश से रुद्ररूप, दूसरे से अग्नि, तीसरे भाग से काल रूप तथा चौथे अंश से भूतस्वरूप हो जाते हैं। इस प्रकार सर्वस्वरूप श्रेष्ठ वरदायक और व वरेण्य उस पर ब्रह्म की सत्ता को विष्णुपुराण में उसके द्वारा रचित जगत् से अभिन्न बताया गया है। वही जगत् है और वही जगत् कर्ता है।

गरुड पुराण में भी परमेश्वर को निराकार और साकार इन दो रूपों में वर्णित किया गया है। यह परम ब्रह्म निराकार के रूप में देह, इन्द्रिय, मन, बुद्धि, प्राण, अहङ्कार तथा तन्मात्राओं और महाभूतों से वर्जित, निर्गुण, सप्रकाश, सदानन्द, अनादि, नित्य, शुद्ध, बुद्ध, सत्य, अर्द्ध, तुरीय, अक्षण, अहमस्मि और परमपद है। तत्पश्चात् साकार रूप प्रस्तुत करते हुए कहा गया है कि परमेश्वर शंख, चक्र, गदा से युक्त, नित्य शुद्ध, बुद्धियुक्त, सत्यानन्द, परमब्रह्म, परमज्योति, चौबीस मूर्ति से युक्त, शालिग्राम आदि रूप हैं। इसी प्रकार ब्रह्मवैवर्त्त पुराण में इस पर ब्रह्म को कृष्ण के रूप में स्वीकार किया गया है और उसे विष्णु वासुदेव, परमात्मा, ईश्वर, गोविन्द, परमानन्द एक और अच्युतादि भी कहा गया है–

कृष्णं विष्णुं वासुदेवं परमात्मानमीश्वरम्।
गोविन्दं परमानन्दमेकक्षरमयुतम्।।[८]

इसी पुराण में ब्रह्म भेदों का वर्णन करते हुए कहा गया है–

ब्रह्मैकं मूर्तिभेदस्तु गुणभेदेन सन्ततम्,
तद् ब्रह्म विविधं वस्तु सगुणं निर्गुण शिवः।
मायाश्रितो यः सगुणो मायातीतञ्च निर्गुणः।।[९]

अर्थात् माया से आश्रित ब्रह्म सगुण तथा माया से अतीत ब्रह्म को निर्गुण ब्रह्म कहा गया है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि इस सर्वाध्यक्ष सर्वकारण सर्वाधिष्ठान पर ब्रह्म परमात्मा या परमतत्त्व की संज्ञा में ब्रह्म ही विद्यमान है। सभी पुराणों के मूल कारण के रूप में इस ब्रह्म का ही वर्णन प्राप्त होता है। और फिर अपनी-अपनी रुचि के अनुसार इसे विष्णु, शिव, कृष्ण पुरुष प्रकृति आदि नाम दिये गये हैं। नाम रूप के भेद के बाद भी इस ब्रह्मरूपी एक तत्त्व से सभी की

श्रद्धा के दर्शन हमें होते हैं। अतः हम यह कह सकते हैं कि जिस प्रकार सभी नदियाँ भिन्न-भिन्न मार्गों से होकर समुद्र को प्राप्त करना चाहती हैं उसी प्रकार सभी पुराणों की भी सृष्टि का मूल कारण ब्रह्म को बताते हुए उसी के प्राप्त करने का उपदेश दिया गया है।

## सन्दर्भ


१. भागवतपुराण १२।७।११
२. विष्णुपुराण २।१।२३
३. पद्मपुराण, आ०ख० २।२-४
४. भागवतपुराण २।१०।७
५. ब्रह्मवैवर्त्तपुराण ११।२१।२२
६. विष्णुपुराण १।२।६६
७. विष्णुपुराण १।२२-२४
८. ब्रह्मवैवर्त्तपुराण ३।४५
९. ब्रह्मवैवर्त्तपुराण ४३।५६।५७


□□

# प्रमुख पुराणों में धार्मिक जीवन एवं संस्कार

–कुलदीप तिवारी
शोधच्छात्र
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

**पुराण-परिचय**–पुराणशब्द का अर्थ है प्राचीन कथा। पुराण विश्वसाहित्य के प्राचीनतम ग्रन्थ हैं। उनमें लिखित ज्ञान और नैतिकता की बातें आज भी प्रासङ्गिक अमूल्य तथा मानव सभ्यता की आधारशिला हैं। वेदों की भाषा शैली कठिन है। लेकिन पुराण उसी ज्ञान के सहज तथा रोचक संस्करण हैं। महर्षि वेदव्यास ने १८ पुराणों का संस्कृत भाषा में सङ्कलन किया है। ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश उन पुराणों के मुख्य देव है। त्रिमूर्ति के प्रत्येक भगवान् स्वरूप को छः-छः पुराण समर्पित किये हैं।

**पुराण में धार्मिक जीवन**–पुराण हिन्दुओं के धर्म सम्बन्धी आख्यानग्रन्थ हैं जिनके सृष्टि, लय, प्राचीन ऋषियों, मुनियों और राजाओं के वृत्तान्त आदि हैं। ये वैदिक काल के काफी बाद के ग्रन्थ हैं, जो स्मृति विभाग में आते हैं। पुराण भक्ति ग्रन्थों के रूप महत्त्वपूर्ण हैं। अठारह पुराण में अलग-अलग देवी देवताओं को केन्द्र मानकर पाप और पुण्य, धर्म और अधर्म, कर्म और अकर्म की गाथाएँ कही गई हैं। कुछ पुराणों में सृष्टि के आरम्भ से अन्त तक का विवरण किया गया है। इनमें हिन्दू देवी-देवताओं का और पौराणिक मिथकों का बहुत अच्छा वर्णन है।

पुराणों में वैदिक काल से चले आते हुए सृष्टि आदि सम्बन्धी विचारों प्राचीन राजाओं और ऋषियों के परम्परागत वृत्तान्तों तथा कहानियों आदि के संग्रह के साथ-साथ कल्पित कथाओं की विचित्रता और रोचक वर्णनों द्वारा साम्प्रदायिक या साधारण उपदेश भी मिलते हैं।

**ब्रह्मपुराण**–गणना की दृष्टि से प्रथम माना जाता है। इस पुराण में साकार ब्रह्म की उपासना का विधान है। इसमें भगवान् श्रीकृष्ण को ब्रह्मस्वरूप माना गया है। वक्ता ब्रह्मा जी एवं श्रोता मरीचि ऋषि हैं। सूर्य की उपासना इस पुराण का प्रतिपाद्य विषय है।

**सम्पठेतच्छृष्णुयान्मत्र यः स याति भवनं हरे।**

इसको सुनने से समस्त पाप नष्ट हो जाते हैं वह इस लोक में सुखों को भोगकर स्वर्ग में भी सुख भोगता है। श्रवण करने पर मनुष्य आयु, कीर्ति, धन, विद्या को प्राप्त करता है।

ब्रह्मपुराण में ब्राह्मण को महत्त्वपूर्ण स्थान मिला है। उसमें उपवास का महत्त्व भी बताया गया है। सन्ध्या-वन्दन एवं गायत्री जप का महत्त्व वर्णित है। शाकाहारी भोजन को सर्वाधिक श्रेष्ठ बताया है।

**स्कन्दपुराण**–काशीपुरी में पाप कर्म करने वाला व्यक्ति पिशाच (प्रेत) योनि में जन्म लेता

है। गाय की हत्या करने वाला, स्त्रीवध करने वाला, शूद्रों को मारने वाला, कथा को दूषित करने वाला, क्रूर, चुगलखोर, धर्म विरुद्ध आचरण करने वाला, नास्तिक, पापी और अभक्ष्य को खाने वाला व्यक्ति त्रिलोचन भगवान् शिव के लिङ्ग का नमन करके पापमुक्त हो जाता है।

**विष्णुपुराण–**

(१) रात्रि में चौराहे पर नहीं सोना चाहिए।

(२) रात्रि में शमशान के आस-पास नहीं जाना चाहिये।

(३) बुरे चरित्र वाले व्यक्ति से दूर रहना चाहिये।

**ज्यादा समय तक न करें–**

(१) स्नान अधिक समय तक न करें।

(२) न कम नींद लें न ज्यादा।

(३) जागना।

(४) कामक्रीड़ा।

(५) व्यायाम।

**मार्कण्डेय पुराण**–इसमें ऋग्वेद की भाँति अग्नि, इन्द्र, सूर्य आदि देवताओं पर विवेचन है और गृहस्थाश्रम, दिनचर्या, नित्यकर्म आदि पर चर्चा है।

**पद्म पुराण**–पद्म पुराण एवं भागवत पुराण में विष्णु जी के श्रीकृष्ण अवतार के बारे में विस्तार से बताया गया है। श्रीकृष्ण के भक्त भारत में ही नहीं बल्कि पूरे विश्व में हैं। अतः कृष्णोपासना पुराणों की ही देन है।

पद्म पुराण के अनुसार तुलसी का नाममात्र उच्चारण करने से भगवान् विष्णु बहुत प्रसन्न होते हैं और उस घर से जिसमें तुलसी लगी हो वहाँ कोई कष्ट नहीं आता। अतः तुलसी की पूजा होती थी और लोग घर में लगाते थे। पद्म पुराण के अनुसार द्वादशी की रात को जागरण करते हुए तुलसी स्तोत्र पढ़ना चाहिये। इससे जातक के सभी अपराध नष्ट हो जाते हैं।

**जगद्धात्र नमस्तुभ्यं विष्णोश्च प्रियबल्लभ।**
**यतो ब्रह्मादयो देवाः सृष्टिस्थित्यन्तकारिणः।।**

**भविष्य पुराण**–इसमें धर्म, सदाचार, नीति, उपदेश, अनेकों आख्यान, व्रत, तीर्थ, दान, ज्योतिष विषयों का अद्‌भुत संग्रह है। इसमें नित्यकर्म, संस्कार, शान्ति तथा पौष्टिक कर्म आराधना और अनेक व्रतों का भी विस्तृत वर्णन है। इसमे मध्यम पर्व में समस्त कर्मकाण्ड का निरूपण है। इसमें वर्णित व्रत और दान से सम्बद्ध विषय भी अत्यन्त महत्त्वपूर्ण हैं। इतने विस्तार से व्रतों का वर्णन न किसी पुराण, धर्मशास्त्र में मिलता है और न अन्य स्वतन्त्र संग्रह में।

**वामन पुराण**–वामन में मुख्य रूप से भगवान् विष्णु के दिव्य माहात्म्य का व्याख्यान है। इसमें विष्णु भक्ति की प्रेरणा प्राप्त होते हैं।

**वाराह पुराण**–इस पुराण में भगवान् श्री हरि के वाराह अवतार की मुख्य कथा के साथ अनेक तीर्थ, व्रत, यज्ञ, दान आदि का विस्तृत वर्णन है। इसमें भगवान् नारायण का पूजन विधान, शिवपार्वती कथाएँ, तीर्थों की महिमा, मोक्षदायिनी नदियों की उत्पत्ति और माहात्म्य एवं त्रिदेवों की महिमा आदि पर भी प्रकाश डाला गया है।

## पुराणों में संस्कार

(१) गर्भाधान, (२) पुंसवन, (३) सीमन्तोन्नयन, (४) जातकर्म, (५) नामकरण–जन्म के ग्यारहवें दिन, (६) निष्क्रमण–शिशु को सूर्य तथा चन्द्रमा की ज्योति दिखाने का विधान है, (७) अन्नप्राशन, (८) चूड़ाकर्म–मुण्डन भी कहते हैं–३–५ वर्ष, (९) विद्यारम्भ, (१०) कर्णवेध, (११) यज्ञोपवीत अथवा उपनयन, (१२) वेदारम्भ, (१३) केशान्त–वेदाध्ययन पूर्ण कर लेने पर, (१४) समावर्तन–गुरुकुल से विदाई से पूर्व, (१५) विवाह, (१६) अन्त्येष्टि।

**मृतक संस्कार**–हिन्दू धर्म में जन्म से लेकर मृत्यु तक १६ संस्कार बताये गये हैं। इनमें आखिरी यानी १६वाँ संस्कार है। मृत्यु के बाद होने वाले संस्कार जिनमें व्यक्ति की अन्तिम विदाई, दाह संस्कार और आत्मा को सद्गति दिलाने वाले रीति–रिवाज शामिल हैं।

गरुड पुराण में बताया गया है कि जिस व्यक्ति का अन्तिम संस्कार नहीं होता उनकी आत्मा मृत्यु के बाद प्रेत बनकर भटकती है और तरह–तरह के कष्ट भोगती है। यह भी बताया गया कि जब किसी की मृत्यु होती है तो कुछ ही समय में यम के दूत आत्मा को लेकर यमराज के दरबार में पहुँचते हैं। जहाँ यमराज मृतक की आत्मा को उसके कर्मों का लेखा–जोखा बताकर वापस उस स्थान पर भेज देते हैं, जहाँ उसकी मृत्यु हुयी थी।

मरे हुये व्यक्ति की आत्मा अपने लोगों के बीच रहती है और अपना अन्तिम संस्कार देखती है। गरुड पुराण के अनुसार मृत्यु से तेरह दिन तक जो पिण्डदान किया जाता है उससे एक कर्मों का फल भोगने वाला अँगूठे के बराबर का शरीर तैयार होता है जो वैसा ही दिखता है जैसा मरा हुआ व्यक्ति होता है। इस शरीर को ही यम के दूत कर्मों के अनुसार स्वर्ग या नरक में ले जाते हैं। इसी कारण से मृत्यु के बाद तेरह दिन तक श्राद्ध और पिण्डदान किया जाता है। शव जलाने के पीछे मान्यता है कि मनुष्य का शरीर पाँच तत्त्वों–पृथ्वी, जल, अग्नि, आकाश और वायु से बना है। शव को जलाने से यह पाँचों तत्त्व अपने–अपने तत्त्व से जाकर मिल जाते हैं और जब पुनर्जन्म होता है तब वापस शरीर में मिल जाते हैं।

जिन व्यक्तियों का दाह संस्कार नहीं होता उनको उन्हें अपने जीवन से मुक्ति नहीं मिल पाती और वह प्रेत बनकर भटकते रहते हैं। अकाल मृत्यु वालों का भी दाह संस्कार किया जाना चाहिए। इसके लिए शास्त्रों में खास व्यवस्था बताई गई है।

संक्षेप में इस प्रकार पुराणों में धार्मिक जीवन एवं संस्कारों का वर्णन प्राप्त होता है।

□□

# पुराणेषु धार्मिकजीवनं संस्कारः

-रमेश कुमार
शोधच्छात्र
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

धर्म का सार अत्यन्त सूक्ष्म है। यह युक्ति मुक्ति प्रदान करने वाला और समस्त पापों को नष्ट करने वाला है।[१]

धर्म अपने सामान्य एवं विशेष इन दो रूपों में विकसित होता है। विशेष धर्म की स्थिति भी सामान्य धर्म के आश्रय से ही होती है। अर्थात् सामान्य धर्म के बिना विशेष धर्म की स्थिति असम्भव है और विशेष धर्म के बिना सामान्य धर्म की चर्चा करना अशक्य है।

गरुड पुराण के प्रथम खण्ड में सामान्य धर्म का वर्णन करते हुए कहा गया है कि-

अहिंसा सूनृता वाणी, सत्यशौचे क्षमा दया।
वर्णिनालिङ्गिना चैव सामान्यो धर्म उच्यते।।

-गरुडपुराण ११५।२२; श्रीमद्भागवत पुराण ११।१७।२१; अग्निपुराण ९४।१०

प्रमुख पुराणों में इन समस्त मानवीय गुणों के आचरण हेतु मानव को सुहृदसम्मित शैली से प्रोत्साहित किया जाता है। "धर्म एवापवर्गाय" कहकर कूर्म पुराण में उसे मोक्ष के हेतु रूप में प्रस्तुत किया गया है।[२]

साधारण धर्म के अंगों की चर्चा वामन पुराण में इस रूप में प्राप्त होती है-

तपः अहिंसा च सत्यं च शौचमिन्द्रियनिग्रहः।
दया दानं त्वनृशंस्यं शुश्रूषा यज्ञ कर्म च।।

-वामनपुराण ७५।११

ये धर्म मानव व्यवहार के नियन्त्रक हैं सामान्यतः व्यक्ति की प्रवृत्ति परलोक परायण होती है।

## सामान्य धर्म-अहिंसा, सत्य, अस्तेय, अपरिग्रह आदि की पुराणों में अभिव्यक्ति

तप, अहिंसा, सत्य आदि इन सामान्य धर्मों का वर्णन उनका स्वरूप निम्न शीर्षकों के परिप्रेक्ष्य में दृष्टव्य है-

**अहिंसा**-समस्त प्राणियों में मानव शक्तिसम्पन्न प्राणी है। वही अपने से निम्न शक्तिहीन

प्राणी और जीव जन्तुओं का संरक्षक है। महाभारत के अनुशासन पर्व[४] में वर्णित है कि "अहिंसा परमोधर्मः" अर्थात् अहिंसा ही परम है। "अहिंसादि ममः प्रोक्तः"[५] कहकर गरुड पुराण में अहिंसा को मम कहा गया है। जो मोक्ष का साधनभूत है। इसी अहिंसा को विद्वज्जन सत्पुरुष योग परम सिद्धि प्रदान करने वाली कहते हैं।[६] इस प्रकार अहिंसा एक मानवीय गुण है जिसके आधार पर ही वर्तमान समय में विश्व शान्ति का स्वरूप निर्मित किया जा रहा है। अहिंसा धर्म के साथ-साथ शान्ति की भी प्रतिस्थिति है। अतः सामान्य धर्म के परिप्रेक्ष्य में अहिंसा निस्सन्देह सर्वोपरि है।

**सत्य**–सत्य धर्मवृद्धि का साधन है। इसी से मानव का आध्यात्मिक एवं व्यावहारिक विकास होता है। ब्रह्मपुराण में सत्य को स्वर्ग का द्वार कहा गया है।[७] जो कुछ भी देखा सुना अनुभव अथवा अनुमान के द्वारा प्रकट ग्रहण किया गया, उसका यथार्थ कथन कर देना सत्य है, लेकिन यह सत्य पराई पीड़ा से रहित होना चाहिए।[८] अन्यत्र भी इसी भाव को व्यक्त करते हुए कहा गया है–

**सत्यं ब्रूयात्प्रियं ब्रूयान्न ब्रूयात्सत्यमप्रियम्।**
**प्रिय च नानृतं न ब्रूयादेषः धर्मः सनातनः।।**[९]

इस जगत् में सत्य में ही सम्पूर्ण भाव प्रतिष्ठित है। द्विजातियों ने सत्य ही कहा है–

**सत्येन वर्तमाप्नोति, सत्ये सर्व प्रतिष्ठितम्।**
**यथार्थकथनाचारः सत्यं प्रोक्तं द्विजातिभिः।।**

वस्तुतः सत्य एक ऐसा ज्योति स्तम्भ है जिसका प्रकाश मानव मन को आलोकित करता है। परिस्थिति के प्रतिकूल मन को आलोकित करता है। परिस्थिति के प्रतिकूल होने पर सत्य की परीक्षा होती है। सत्य प्रतिज्ञ स्वयं को समर्पित करके भी सत्य की रक्षा के व्रत को पूरा करते हैं। अतः मौन उत्तम है किन्तु मिथ्यावचन बोलना अनुचित है–

**वरं मौनं कार्यं न च वचनमुक्तं यदनृतम्।-वामनपुराण ५९।२८**

**अस्तेय**–अन्याय, छलकपट या चोरी से पराया वस्तु का अपहरण करना स्तेय है। इसके वशीभूत हुआ मानव वस्तुओं के लोभ में फँसा चला जाता है। बुद्धि के कलुषित हो जाने पर मनुष्य की अधोगति निश्चित है। इस दुर्गुण का न होना ही अस्तेय कहलाता है।[१०] स्कन्द पुराण के द्वितीय खण्ड में वर्णित है कि–

**परस्वहरणं चौर्यं सर्वदा सर्वमानुषैः।**

अर्थात् पराये धन का अपहरण करना चोर कर्म है। अतः मनुष्यों को सर्वदा तथा विशेष रूप से इसका वर्णन कर देना चाहिए। मन, वचन तथा कर्म के पराये धन से दूर रहना अस्तेय का पोषक है। यह धर्म का ही एक अंग है–

परस्वं नैव हर्तव्यं परजाया तथैव च।
मनोभिर्वचनैः कार्यैमन एवं प्रकारयेत्।।

–पद्मपुराण ३३।२६

**अपरिग्रह**–अपरिग्रह का अभिप्राय है किसी भी वस्तु का संचय न करना। पुराणों में अनेक स्थलों पर संचय की इस प्रवृत्ति का विरोध किया गया है। श्रीमद्‌भागवत पुराण में कहा गया है कि–

सायन्तनं श्वस्तनं वा न सङ्‌ग्रहीतं भिक्षितम्,
पाणिपात्रोदरामत्रो मक्षिकेव न संग्रही।
सायन्तनं श्वस्तनं वा न सङ्‌ग्रहीत भिक्षुकः,
माक्षिकाइव संग्रहन्सह तेन विनश्यति।।

–श्रीमद्‌भागवतपुराण ११।८।११-१२

**क्षमा**–पुराणों में क्षमा को निर्बलों के लिए महान बल और बलवानों के लिए महान आभूषण कहा है। ऐसा महापुरुष जो अपनी सहिष्णुता से इस लोक और परलोक में सुखों का उपयोग करने वाला हाता है।

सहिष्णु स्यात्सधर्मात्मा न ही रागं प्रयाति च।
समरनाति परं सौष्यमिहं चामुत्रवापि च।।

–पद्मपुराण ३३।२०

क्षमा एक ऐसा गुण है जिसके द्वारा राजा लोग समस्त को धारण करता है। क्षमा पृथ्वी का गुण है अतः राजा को पार्थिव कहा जाता है–

क्षमया धारयेल्लोकान्पार्थिवः पार्थिवो भवेत्।
उत्साहमन्त्रशक्याद्यै रक्षेद्यस्याद्धरिस्ततः।।

–अग्निपुराण ८९।२०

**शौच**–यह शरीर अशौच का परम स्थान है। व्यक्ति व्यामोहित होने के कारण अपने देह की दूषित गन्ध से विरक्त नहीं होता। यह सम्पूर्ण जगत् पवित्र है केवल यह शरीर ही परम अशुचि होता है।

शौचं तु द्विविधं प्रोक्तं बाह्याभ्यन्तरं तथा।।–अग्निपुराण १८३।१७

इसी भाव को कूर्म पुराण इस प्रकार व्यक्त करता है–

बाह्याभ्यन्तरं शौचं द्विधा प्रोक्तं द्विजोत्तमा।
मृज्जलाभ्यां स्मृतं वाह्यं मनः शुद्धि स्थान्तरम्।।

–कूर्मपुराण ११।२८

**धृति**–सामान्य धर्म में "धैर्य" अपने प्रभावी रूप में मनुष्यों को अभिभूत करता है। धैर्यशाली व्यक्ति विभिन्न आपदाओं को ईश्वर प्रदत्त मानकर सहजता से स्वीकार कर लेता है। जहाँ धैर्य होता है वहीं लक्ष्मी आती है। और जहाँ लक्ष्मी होती हैं वहाँ धर्म, और जहाँ धर्म होता है वहीं विजय होती है।

**दम**–दमन को ही दम कहा जाता है। इन्द्रियाँ जो अपने-अपने विषयों को भेजने के लिए निरन्तर आकर्षित रहती हैं। इन पर नियन्त्रण करना ही दम है।

**दमस्तेजो वर्द्धयति पवित्रो दम उत्तमः।–पद्मपुराण १२।१७**

**इन्द्रिय निग्रह**–इन्द्रिय निग्रह ही सर्वश्रेष्ठ है। जिसका मन शान्त है। उसे दान आदि कर्मों की भी कोई आवश्यकता नहीं है। इसके विपरीत जो भी पुरुष इन्द्रिय को वश में करके दोष प्राप्ति के समस्त साधनों का त्याग करता है, उसके धर्म, अर्थ, काम का निरञ्च मात्र भी क्षय नहीं होता–

**दोष हेतुमशेषाश्च वश्यात्मा यो निरस्यति।**
**तस्य धर्मार्थे कामानां हानिर्नाल्पापिजायते।।**

**–विष्णुपुराण, तृतीय अंश १२।४०**

## संस्कार

प्रकृति प्रत्यय की दृष्टि से संस्कार शब्द के तीन घटक हैं–सम् उपसर्ग, डुकृञ् करणे धातु तथा घञ्प्रत्यय। इसके अलावा संस्कार की निष्पत्ति के लिए एक अतिरिक्त ध्वनि-सकार सुट् का आगम अर्थात् सुडागम बहुत महत्त्वपूर्ण है। आचार्य चरक के शब्दों में 'संस्कारो हि गुणान्तराधानमुच्यते' अर्थात् पहले से विद्यमान दुर्गुणों को हटाकर उसे स्थान पर सद्गुणों का आधान करना ही संस्कार है।

वैदिककाल से ही मानव के जीवन में संस्कारों को विशेष महत्त्व दिया जाता रहा है। हिन्दू धर्मव्यवस्था में जन्म से मृत्युपर्यन्त मानव के १७ संस्कार होते हैं, जो इस प्रकार है–गर्भाधान, पुंसवन, सीमन्तोन्नयन, विष्णुबलि, जातकर्म, नामकरण, निष्क्रमण, अन्नप्राशन, चौल, उपनयन, वृत्त, गोदान, समावर्तन, विवाह एवं अन्त्येष्टि। इनमें से कुछ संस्कारों का वर्णन देवीभागवतपुराण में प्राप्त होता है।

**( १ ) गर्भाधान संस्कार**–गर्भाधान का अर्थ है–गर्भ का आधान, गर्भ स्थापित करना। "गर्भः सन्धार्यते येन कर्मणा तद् गर्भाधानमित्यनुगतार्थकर्मनामधेयम्।"[८] देवीभागवतपुराण में देवदत्त नामक ब्राह्मण ने पुत्र की कामना से गर्भाधान संस्कार किया है।

**( २ ) पुंसवन संस्कार**–आश्वलायन गृह्यसूत्र (१४.९) में कहा गया है कि वह कर्म पुंसवन माना जाता है जिसके करने से गर्भिणी पुरुष सन्तान को ही उत्पन्न करें।

**( ३ ) सीमन्तोन्नयन संस्कार**–वीरमित्रोदय में कहा गया है कि जिस संस्कार में गर्भिणी के सीमन्त (केश) ऊपर उठाये जाएँ वह सीमन्तोन्नयन संस्कार कहलाता है–'सीमन्तः उन्नीयते यस्मिन् कर्मणि तत् सीमान्तोन्नयनमिति कर्मनामधेयम्।'' अतः सीमन्तोन्नयन संस्कार में माता को प्रसन्नचित्त रखने के लिए किया जाता है क्योंकि उसकी सन्तुष्टि–असन्तुष्टि, तृप्ति–अतृप्ति आदि स्थितियों का गर्भस्थ सन्तान का पूरा प्रभाव पड़ता है।

**( ४ ) नामकरण संस्कार**–संसार में किसी भी वस्तु के ज्ञान के लिए नाम का होना अति आवश्यक है। नामकरण एक अपरिहार्य प्रक्रिया है।

आधुनिक मनोविज्ञान तथा आंकिक ज्योतिष की मान्यता है कि बार–बार उच्चरित शब्दों का मनुष्य के मन एवं शरीर पर गहन प्रभाव पड़ता है। यह संस्कार पुत्र के जन्म के १०वें या १२वें दिन सम्पन्न होता है। बालक के उत्पन्न होने के पश्चात् उसका नाम रखा जाता था जिसे 'नामकरण संस्कार' कहते हैं।

**( ५ ) जातकर्म संस्कार**–जिस कर्म को सन्तान उत्पत्ति के पश्चात् किया जाता है उन्हें जातकर्म संस्कार कहते हैं। इस संस्कार का समय शिशु का जन्मकाल ही है। तथा यह संस्कार नाभिच्छेदन के पूर्व किया जाता है। इसमें बच्चे पर मनोवैज्ञानिक प्रभाव डालने का भी प्रयास किया जाता है। इस संस्कार में पिता समाज को बालक के जन्म की सूचना देता है और कहता है कि हे बालक! मैं तुझको ईश्वर का बनाया हुआ घृत शहद चटाता हूँ जिससे कि तुम सुरक्षित होकर इस लोक में १०० वर्ष तक धर्म का पालन करते हुए जीवन व्यतीत करो।

**( ६ ) निष्क्रमण संस्कार**–निष्क्रमण का अर्थ है–बाहर निकलना। सूतिकागृह के बाहर निकल आने पर भी 'बच्चा' घर की सीमा में ही रखा जाता था। उसे प्रकृति उन्मुक्त वातावरण में तत्काल नहीं लाया जाता, क्योंकि नवजात शिशु में शीततापादि में समायोजन की क्षमता नहीं रहती, परन्तु बच्चे के समुचित विकास के लिए स्वच्छ प्राकृतिक वायु तथा सूर्य का प्रकाश परमावश्यक है। श्रीमद्देवीभागवतकालीन समाज में निष्क्रमण संस्कार होता था। गुरु बृहस्पति ने अपने पुत्र का निष्क्रमण संस्कार किया था।

**( ७ ) अन्नप्राशन संस्कार**–तात्पर्य है–जीवन में सर्वप्रथम अन्न का अशन (भोजन)। इस संस्कार का समय छठवाँ महीना माना गया है। इस संस्कार में पिता कहता है कि हे अन्न के स्वामी! ईश्वर आप हमको शुद्ध और स्वास्थ्यप्रद अन्न दीजिए, जिसमें हम अन्न के द्वारा अपने बालक और पशुओं का भलीभाँति पालन कर सकें।

**( ८ ) कर्णबेध संस्कार**–कर्णवेध से तात्पर्य है–कानों में पालि छेदन। इस संस्कार में पिता प्रार्थना करता है कि हे विद्वानों हम कानों से अच्छी बातें सुनें, आँखों से अच्छी वस्तुएँ देखें और

हमारे शरीर के भिन्न अंग सुदृढ़ और अपने कर्त्तव्य पालन में समर्थ हो जाए, तथा हमारी आयु संसार के हित में व्यय हो।

**( ९ ) चूड़ाकर्म संस्कार**—संस्कृत में चूड़ा शब्द का अर्थ है शिखा या चोटी। अर्थात् चूड़ाकर्म का अभिप्राय हुआ चूड़ा विषयक संस्कार। इस संस्कार में शिखा को छोड़कर गर्भकाल से प्राप्त सारे केश मुड़वा दिये जाते हैं। चूड़ाकरण, मुण्डन, केशवपन, क्षौर आदि इसके पर्याय है।

**( १० ) उपनयन संस्कार**—उपनयन से तात्पर्य है—गुरु के समीप ले जाना। (उप+नी+ल्युट्) निकट (गुरु के) ले जाना (अध्ययनार्थ) इस संस्कार के द्वारा ही विद्या अध्ययनार्थ गुरु छात्र को अपने निकट ले आता था और इस प्रकार नवजीवन की ओर उसे ले जाता था यह संस्कार ही ब्राह्मण, क्षत्रिय तथा वैश्य को द्विजत्व प्रदान करता है।

इस संस्कार में मुख्य कृत्य है—यज्ञोपवीत धारण। इसीलिए इस संस्कार को यज्ञोपवीत संस्कार भी कहा गया है। देवी भागवत में शुकदेव जी के आने पर व्यासजी ने उनका उपनयन संस्कार किया।

**( ११ ) समावर्तन संस्कार**—बालक का विद्या समाप्ति के पश्चात् का समय समावर्तन संस्कार का होता था। समावर्तन से संस्कार है—शिक्षाग्रहण के बाद घर वापस लौटना। सामान्य रूप से समावर्तन का समय २४वाँ वर्ष माना जा सकता है। इस समय शिष्य प्रार्थना करता है कि समस्त संसार में विद्वानों के बीच मुझे यश और ऐश्वर्य प्राप्त हो। इसके पश्चात् बालक गुरु के घर से अपने पिता के पास आता था तथा आने से पूर्व स्नान करता था। जिसका अभिप्राय यह था कि वह अब ब्रह्मचर्य आश्रम के व्रतों से मुक्त हो गया। इसलिए उसे स्नातक कहा जाता था।

**( १२ ) विवाह संस्कार**—(विशिष्ट वहनम् घञ्) पति इस संस्कार के द्वारा पत्नी को स्थायी रूप से अपने साथ ले जाता था, अतएव इसे 'विवाह' की संज्ञा दी गयी।

**अन्त्येष्टि संस्कार**—अन्त्येष्टि संस्कार मनुष्य के अन्तिम संस्कार है। श्रीमद्देवीभागवत में महाराज पाण्डु का अग्नि विधि से अन्तिम संस्कार का वर्णन मिलता है। ये सभी संस्कार स्त्रियों तथा शूद्रों के भी किये जाते थे। किन्तु देवीभागवत में स्त्रियों तथा शूद्रों के संस्कार में वैदिक मन्त्रों का निषेध था।

## सन्दर्भ

१. प्राचीन भारतीय संस्कृति—डॉ० वी०के० सिंह

२. देवीभागवतपुराण, प्रथम स्कन्ध, द्वितीय स्कन्ध, तृतीय स्कन्ध, षष्ठ स्कन्ध

३. गरुडपुराण ११६।२

४. कूर्मपुराण २।५५

५. महाभारत, अनुशासन पर्व ११।०५१

६. गरुडपुराण १८।९

७. नारदपुराण, द्वितीय खण्ड ५।७६

८. ब्रह्मपुराण ४५।४५

□□

# पुराणों में वर्णित धार्मिक-जीवन

–हरगोविन्द
शोधच्छात्र
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

प्राचीन ग्रन्थों में पुराण का सम्बन्ध इतिहास से इतना घनिष्ठ रहा है कि दोनों सम्मिलित रूप से इतिहास पुराण नाम से उल्लिखित किये गये हैं यद्यपि पुराण शब्द के पर्यायवाची प्रतन, प्रत्न, पुरातन, सनातन, चिरन्तन आदि शब्द भी हैं तथापि पुराण शब्द विशेष रूप से महर्षि वेदव्यास कृत अष्टादश ग्रन्थों में ही रूढ़ माना जाता है।

पुराण के साथ "पञ्च लक्षण" का सम्बन्ध बहुत प्राचीन होने के साथ ही घनिष्ठ भी है। पञ्च लक्षण के अन्तर्गत निम्नलिखित विषय इस सुप्रसिद्ध श्लोक के द्वारा निर्देशित किये गये हैं–

सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च।
वंशानुचरितं चेति पुराणं पञ्चलक्षणम्।।[१]

पुराण लक्षण विषयक यह श्लोक प्रायः सभी पुराणों में कुछ पाठ-भेद से तथा कहीं-कहीं अक्षरशः प्राप्त होता है। यही पुराणों का मुख्य प्रतिपाद्य विषय भी है। सृष्टि (सर्ग), प्रतिसर्ग (प्रलय), प्रसिद्ध राजवंश परम्परा, मनुवों का वर्णन और विशिष्ट व्यक्तियों का पावन चरित्र यही पुराणों के सर्वप्राचीन एवं प्रधान लक्षण हैं।

सृष्टि के आरम्भ काल से लेकर प्रलय पर्यन्त समस्त विश्व का क्रमबद्ध इतिहास बताने वाले वैदिक धर्म के परिपोषक एवं भारतीय संस्कृति के प्रतीक पुराणों की संख्या प्राचीन काल से १८ मानी गयी है। संस्कृत साहित्य में १८ की संख्या बड़ी पवित्र, व्यापक और गौरवशाली मानी गई है। महाभारत के पर्वों की संख्या १८ है, श्रीमद्भगवद्गीता के अध्यायों की संख्या १८ है, तथा श्रीमद्भागवत पुराण के श्लोकों की संख्या भी १८,००० है। इसी प्रकार पुराणों की संख्या भी सर्वसम्मति से १८ ही है।

धर्म अच्छाई, भलाई और शुभता का अनुभव है धर्म प्रेम, जो निरन्तर प्रवाहित होने वाली नदी की तरह अनन्त सा बह रहा है इस अवस्था में एक ऐसा भी आता है जहाँ कुछ भी पाना बाकी नहीं रह जाता है, यही हमारे सनातन धर्म की शिक्षा है।

पुराणों के कारण ही धार्मिक सहिष्णुता का साम्राज्य भारतवर्ष के धार्मिक क्षेत्र में प्रतिष्ठित हुआ। भारतीय साहित्य में पौराणिक युग का आविर्भाव एक नयी दिशा का सूचक रहा है। अनेक जातियों-उपजातियों के सम्मिलन के कारण भारतीय सभ्यता और संस्कृति में जो महान् परिवर्तन

उपस्थित हुआ था वह समय और समाज की आवश्यकता थी। धार्मिक उदारता पुराणों का लक्ष्य है। तपदान, तीर्थयात्रा, आचार-व्यवहार, प्रायश्चित, अहिंसा, सत्य, अस्तेय आदि विषय पुराणों के अविभाज्य विषय हैं। ये सनातन धर्म के प्राणभूत हैं।

## १. पौराणिक कथा

पौराणिक धर्म कोई नवीन उत्पन्न होने वाला धर्म नहीं है। पुराण वेदविहित धर्म का सरल, सुबोध और भावगम्य भाषा में वर्णन करते हैं। वह समाज की परिवर्तित स्थिति की आवश्यकता की पूर्ति के लिए कुछ प्राचीन विषयों का परिहार करते हैं तथा कतिपय नवीन विषयों को ग्रहण करते हैं। वैदिक धर्म में कर्मकाण्ड पर विशेष बल दिया जाता था किन्तु पौराणिक धर्म में भक्ति तत्त्व को विशेष महत्त्व दिया गया है। तप वेदाध्ययन ज्ञान, कर्म से भगवद्भक्ति की अतिशय महत्ता का प्रतिपादन पद्मपुराण के निम्न श्लोक द्वारा किया गया है–

**न तपोभिर्न वेदैश्च न ज्ञानेनापि कर्मणा।**
**हरिर्हि साध्यते भक्त्या प्रमाणं तत्र गोपिकाः।।**[२]

इस प्रकार के सामान्य अन्तर को देखकर पौराणिक धर्म एक नवीन धारा का प्रतिपादक माना जा सकता है। आराध्य देवों के विषय में भी पौराणिकों का वैदिक धर्म से भेद स्पष्ट है। वैदिक देवों में अधिकांश को पुराणों ने अपने क्षेत्र से हटा दिया है। पुराणों में पंच देव (ब्रह्मा, विष्णु, शिव, गणेश, सूर्य) ही उपास्य हैं।

वेद भगवान् के हृदय से आविर्भूत होकर ऋषि, मुनि, ज्ञानी, कर्मी तथा भक्तों के मानस में विचरण करने लगे। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्यों के अतिरिक्त अन्य साधारण मनुष्यों को उनके अध्ययन का अधिकार ही नहीं था। वेद की भाषा समझने तथा वेद मन्त्रों के तात्पर्य को हृदयंगम करने की योग्यता मानव समाज में थोड़े ही लोगों में थी। दीक्षा तथा उपनयन से रहित होने के कारण समाज के निम्नवर्ग के लोग अपने जीवन को वेदमय बनाने से वंचित रह गये थे। इस कमी की पूर्ति के लिए महर्षि वेदव्यास तथा उनके शिष्यों, प्रशिष्यों ने वेद रूपिणी सरस्वती को जनता के कल्याण के लिए मानव समाज के उच्च वर्ग से निम्नवर्ग में पुराण रचना द्वारा प्रसारित किया। वेद-पुराण वस्तुतः अभिन्न ही हैं। अन्तर बस इतना है कि वेद द्विज समाज में प्रतिष्ठित हैं और पुराण सभी नर-नारियों में विचरण करने वाले हैं। पुराणों ने यह निर्धारित किया है कि एक ही परमतत्त्व भगवान् विभिन्न रूपों में, नामों में, शक्तियों में विभिन्न लीला विलास कर रहा है, तथा प्रत्येक उपासक सम्प्रदाय किसी न किसी रूप में उसी भगवान् की उपासना करके कृतार्थ हो रहा है। इसी कारण भारत के समस्त धार्मिक सम्प्रदाय एकत्व के सूत्र में बँधे हुए हैं। वैष्णव पुराण शिव की निन्दा नहीं करते अपितु वह शिव को भी हरि के रूप में ग्रहण करते हैं। विष्णुभक्ति के मुख्य

प्रतिपादक होने पर भी नारदीय पुराण ने स्पष्टतः शिव, विष्णु तथा ब्रह्मा का एकत्व प्रतिपादित किया है–

हरिशंकरयोर्मध्ये ब्रह्मणश्चापि यो नरः।[३]
भेदं करोति सोऽभ्येति नरकं भृशदारुणम्।।
हरं हरिं विधातारं यः पश्यत्येकरूपिणम्।
स याति परमानन्दं शास्त्राणामेष निश्चयः।।

## २. अवतारवाद

अवतारवाद पौराणिक धर्म का एक प्रधान विषय है। इस अवतार का सम्बन्ध भगवान के धर्म नियामकत्व से है। इस विश्व को एक सूत्र में धारण करने वाला, नियमित रखने वाला तत्त्व धर्म है। इस धर्म का नियमन सर्वशक्तिमान परमपिता परमात्मा की एक विशिष्ट शक्ति का विलास है। जब-जब इस धर्म की ग्लानि होती है, तथा अधर्म का उदय होता है। तब-तब भगवान अपने को विश्व में उत्पन्न करते हैं।

यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत।[४]
अभ्युत्थानमधर्मस्य तदात्मानं सृजाम्यहम्।।
परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम्।
धर्म संस्थापनार्थाय सम्भवामि युगे-युगे।।

पुराणों में स्थान-स्थान पर अवतारों की चर्चा भगवान के चरित्र का चित्रण और महिमा का वर्णन इसलिए किया गया है कि मनुष्य भगवान के अवतारों के चरित्रों को सुनकर अपने अन्तःकरण को पवित्र करके ज्ञान-वैराग्य एवं भक्ति के द्वारा भगवत्प्राप्ति कर सके।

## ३. राजधर्म

पुराणों में राजधर्म सम्बन्धी चिन्तन अनेक स्थलों पर विद्यमान है। राजा भूमि का स्वामी होता है, पृथ्वी पर किये गये सभी कार्यों का अधिकारी होता है। राजा को सदा प्रजापालन में तत्पर रहना चाहिए। राजा के दो ही प्रधान कर्त्तव्य हैं "प्रजा का पालन और दुष्टों का दमन।" राजधर्म का यह नियम होता है कि राजा जब अपने पुत्र में प्रजा रंजकत्व का गुण, सामर्थ्य, शौर्य, वीर्य, सुशीलता और विप्रों के प्रति भक्ति को देख ले तभी राजसिंहासन सौंपे।

कृपण, अनाथ, वृद्ध तथा विधवाओं के योगक्षेम तथा वृत्त का प्रबन्ध करना राजा का महनीय धर्म होना चाहिए।

राजा सत्यवादी, दानशील, लज्जाशील, सहृदय, क्षमाशील, पराक्रमी और दुष्टों का दमन करने वाले, धर्मज्ञ, कृतज्ञ, दयावान, प्रियभाषी, माननीयों को मान देने वाले, यज्ञपरायण, ब्राह्मण,

साधु समाज में सम्मानित और शत्रु तथा मित्र के साथ समान व्यवहार करने वाला हो। प्रजा का पालन-पोषण करना राजा का परम कर्त्तव्य है, उसकी उत्पत्ति अशिष्टों को उचित मार्ग पर लाने तथा शिष्ट लोगों की रक्षा करने के लिए हुई है।

### ४. गृहस्थ धर्म

ब्रह्मचर्याश्रम में रहते हुए अपनी अभिमत शिक्षा ग्रहण कर चुकने पर विद्यावान शिष्य गुरुदेव की आज्ञा से उन्हें गुरुदक्षिणा देकर गृहस्थाश्रम में प्रवेश करता है तथा विधिपूर्वक विवाह कर द्रव्योपार्जन करता हुआ सामर्थ्यानुसार समस्त गृहकार्य करता है। गृहस्थ पिण्डदान आदि से पितृऋण की, यज्ञादि से देवताओं की, अन्नादि से अतिथियों की, स्वाध्याय से ऋषियों की, पुत्रोत्पत्ति से प्रजापति की, अन्न भाग से भूतगण की तथा प्रेमभाव से समस्त विश्व की पूजा करते हुए उत्तमोत्तम लोकों को प्राप्त कर लेता है। गृहस्थ पुरुष कैसा आचारण करे, जिससे वह इहलोक एवं परलोक में पतित न हो उसके कर्त्तव्याकर्त्तव्य कर्म कौन-कौन से हैं, आदि बातों का वर्णन पुराणों में प्रमुखता से किया गया है। गृहस्थ मानव को सदाचारी होना चाहिए, सदाचारी पुरुष इहलोक और परलोक दोनों को जीत लेता है। सत् शब्द का अर्थ है साधु वही है जो दोष रहित हो उस साधु पुरुष का जो आचरण होता है उसी को सदाचार कहते हैं।

साधवः क्षीणदोषास्तु सच्छब्दः साधुवाचकः।[५]
तेषामाचरणं यत्तु सदाचारस्स उच्यते।।

गृहस्थ पुरुष को चाहिए कि वह मद्य, मांस और द्यूतक्रीड़ा को दूर से ही त्याग दे, वाणी से भी वह किसी प्राणी के साथ विरोध न करे तथा श्रीभगवान के चरित्रों का श्रवण-मनन करता हुआ अपना जीवन व्यतीत करे। गृहस्थाश्रम धारण करने के पश्चात् पुरुष समस्त विश्व का भार अपने ऊपर ले लेता है। देव, पितर, मुनि, भूत, मनुष्य, कृमि, कीट, पतंग, पशु और पक्षी सब गृहस्थ के भरोसे ही जीते हैं और वहीं से तृप्ति प्राप्त करते हैं।

जो व्यक्ति साधु सन्तों की पूजा करता है, अतिथि का सत्कार करता है वह पुण्यलोक को जाता है, बुद्धिमान, लज्जावान, क्षमाशील, आस्तिक और विनयी पुरुष विद्वान और कुलीन पुरुषों के योग्य उत्तम लोक को जाता है।

इस प्रकार पुराणों ने सर्वातीत विभिन्न नामों, रूपों वाले एक परमात्मा को सर्वसाधारण जन समूह के बीच लाकर मनुष्य के भीतर देवत्व के बोध को तथा भगवत्ता की अनुभूति को जागरित किया है। पुराणों में मानव जाति के इतिहास और विशेषतः भारतवर्ष के प्राचीन इतिहास का वर्णन है, पर साथ ही साथ पुराणों का प्रधान लक्ष्य यह बतलाना है कि यह सम्पूर्ण संसार भगवान् की

लीला का विलास है, भगवान् ने स्वयं इस संसार में समय-समय पर अवतरित होकर इस सनातन धर्म की पुष्टि करते हुए मानव मात्र के लिए अनुकरणीय बड़े ही सुन्दर आदर्श प्रस्तुत किया है।

## सन्दर्भ


१. विष्णुपुराण ३।६।२५

२. पद्मपुराण श्रीमद्भागवत माहात्म्य २।१८

३. नारदीयपुराण ६।४८-४९

४. श्रीमद्भगवद्गीता ४।७-८

५. विष्णुपुराण ३।११।३




# नारदपुराण में काव्यगत सौन्दर्य

-सविता सिंह
शोधच्छात्रा
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

'पुराण' शब्द का निर्वाचन करते हुए महर्षि यास्क ने अपने ग्रन्थ निरुक्त में कहा है-"**पुरा नवं भवति**'' अर्थात् जो प्राचीन होकर भी नया होता है, वह ग्रन्थ ''**पुराण**'' कहलाता है। आशय यह है कि प्राचीन परम्परा के प्रतिपादक ग्रन्थ जिनमें विश्व की सृष्टि के विकास क्रम का विस्तृत वर्णन किया गया हो, पुराण के नाम से ही अभिहित किये जाते हैं। प्रतिपाद्य विषय के आधार पर पुराण के पाँच लक्षण कहे गये हैं-

**सर्गश्च प्रतिसर्ग च वंशो मन्वन्तराणि च।**
**वंशानुचरितं चेति पुराणं पञ्च लक्षणम्।।**

अठारह पुराणों में नारद पुराण का क्रम छठवाँ है। इस पुराण में २५,००० श्लोक थे जिनमें इस समय १८,११० श्लोक ही उपलब्ध हैं, शेष श्लोक लुप्त हैं। इस पुराण का प्रतिपाद्य विषय विष्णु भक्ति है। नारद जी विष्णु के परम भक्त हैं। इसमें व्रत माहात्म्य, तीर्थ माहात्म्य के विषय में विशेष निरूपण हैं। १२वीं सदी के आसपास का यह पुराण है। इस पुराण में शंकर वेदान्त का प्रभाव स्पष्ट रूप से परिलक्षित होता है।

नारद पुराण को दो भागों में विभक्त किया गया है-पूर्व भाग और उत्तर भाग। पूर्वभाग में १२५ अध्याय और उत्तर भाग में ८२ अध्याय सम्मिलित हैं। पूर्व भाग में ज्ञान के विविध सोपानों का सांगोपांग वर्णन प्राप्त होता है। ऐतिहासिक गाथाएँ, धार्मिक अनुष्ठान, धर्म का स्वरूप, भक्ति का महत्त्व दर्शाने वाली विचित्र और विलक्षण कथाएँ, व्याकरण, निरुक्त, ज्योतिष, मन्त्र, विज्ञान, बारह महीनों का व्रत माहात्म्य, गंगा माहात्म्य तथा ब्रह्मा के मानसपुत्रों-सनक, सनन्दन, सनातन, सनत्कुमार आदि का नारद से संवाद का विस्तृत अलौकिक और महत्त्वपूर्ण आख्यान इसमें प्राप्त होता है। अठारह पुराणों की सूची और उनके मंत्रों की संख्या का उल्लेख इसमें सङ्कलित हैं।

उत्तरभाग में महर्षि वसिष्ठ और ऋषि मान्धाता की व्याख्या प्राप्त होती है। इसमें वेदों के छह अंगों का विश्लेषण है। ये अंग हैं-शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द, ज्योतिष।

भारतीय वाङ्मय में पुराणों का अपना एक विशिष्ट स्थान है। पुराण स्वयं देश और राष्ट्र के कल्प-कल्पान्तरों के धार्मिक इतिहास-ग्रन्थ हैं। वैदिक ग्रन्थों का अनुशीलन और उनके रहस्य का ज्ञान साधारण मनुष्यों के लिये दुरूह था। उपनिषदों की दार्शनिक भाषा ने उसे और भी अधिक

दुरूह कर दिया। भारतीय मनीषियों ने अपने सनातन धर्म को पुनः जाग्रत के लिये अत्यन्त ही सरल एवं सुबोध शैली में पुराणों की रचना की।

अन्य धर्मों को आत्मसात करने, समन्वयवादी विचारधारा को परिपक्व करने, जन-जन के हृदय में धार्मिक भावना को जाग्रत करने के लिए जैसी लोकभाषा के प्रयोग की आवश्यकता थी ठीक वैसी भाषा शैली हमें पुराणों में देखने को मिलती है।

**शैली**–नारद पुराण की शैली अत्यन्त ही हृदयग्राही है। इस पुराण का मुख्य उद्देश्य लोगों के हृदय तक ज्ञान, कर्म भक्ति के तत्त्वों को पहुँचना है। इसमें प्रतिपादित अर्थ बड़ी सरलता से पाठकों के हृदय तक पहुँच जाते हैं। इसके लिये लेखक ने स्थान-स्थान पर घरेलू उपमाएँ तथा लोक सामान्य से सम्बन्धित तथ्य ही अधिक प्रयोग किये हैं। जिस प्रकार काव्य की उपमा शास्त्रीय विषयों पर अवलम्बित होने से गौरव बोध करती है, उसी प्रकार जनसाधारण जीवन से सम्बन्धित उपमाओं द्वारा यह पुराण स्वयं को गौरवान्वित समझता है। यथा–

**असूयाविष्टे मनसि यदि सम्यक् प्रवर्तते।**
**तुषाग्निं वायुसंयोगमिव जानीहि सुव्रत।।**

अर्थात् किसी का चित्त किसी अन्य व्यक्ति के प्रति प्रथमतः असूया से आविष्ट था। अब यदि सम्पत्ति का आगमन उसके पास हो जाये तो उसकी चित्तवृत्ति का अनुमान लगाया जा सकता है। जिस प्रकार हवा के चलने से भूसा की आग जो पहले धीरे-धीरे सुलग रही थी, अचानक धधक उठती है, उसी प्रकार उस मनुष्य की घृणा भी पहले से अधिक उद्दीप्त हो जाती है। ग्राम का रहने वाला इस उपमा के औचित्य को बड़ी शीघ्रता से समझ सकता है।

काव्य की दृष्टि से ये पथ अत्यन्त रुचिकर और आवर्जक है। कथा का विवरण देने में सुबोध शैली अपनाई गई है।

**छन्द**–नारद पुराण की शैली के अनुकूल है। उसकी भाषा लौकिक संस्कृत है, जिसके शब्दों से ज्ञान होता है कि यह संस्कृत भाषा के स्वर्णयुग में लिखा गया है। अनुष्टुप्छन्द का सर्वाधिक प्रयोग है और कहीं कहीं त्रिष्टुप् का भी समावेश है। इन मुख्य छन्दों के अतिरिक्त हमें इन्द्रवज्रा, उपेन्द्रवज्रा और उपजाति की संरचना भी सुन्दर शब्दावली में मिलती है। यथा–

**इन्द्रवज्रा**–दिव्याङ्गराग धारण किये कृष्ण हाथ में लेकर मुरली बजा रहे हैं, वाम हाथ में शङ्ख और दाहिने हाथ में छड़ी है, वेषभूषा से मनोवांछित वस्तु देने में दक्ष नन्दनन्दन श्रीकृष्ण लक्ष्मीदायक है। इस बात को 'स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः" लक्षण से युक्त इन्द्रवज्रा छन्द में वर्णित किया गया है। यथा–

वेणु घमन्तं स्वकरदधानम्,
सव्येन्दरयस्थिमुदारवेशम् ।
दक्षे तथैवाप्सितदानदक्षं,
ध्यात्वारकोमेन्नादन्दजमिन्दिराप्यते।।

**उपेन्द्रवज्रा**–उपेन्द्रवज्रा छन्द में कवि भगवान शंकर के प्रति नमस्कार की भावना को प्रदर्शित किया है।

नमः शिवाय त्रिपुरान्तकाय,
जगत्त्रयेशाय दिगम्बराय।
नमोस्तु मुख्याय हराय भूय,
नमो जघन्नाय क बुध नियाय।।

**उपजाति**–इन्द्रवज्रा और उपेन्द्रवज्रा के योग से उपजाति बनता है। इसमें कोई पद इन्द्रवज्रा का होता है और कोई पद उपेन्द्रवज्रा का होता है। इस पुराण के अनुसार इसके १४ भेद होते हैं– कीर्ति, वाणी, माला, शाला, हंसी, माया, जाया, बाला, आद्रा, मुद्रा, प्रेमा, रामा, ऋद्धि, बुद्धि। सत्संग की महिमा और हितोपदेश में निरत मनुष्य विष्णु के परमपद को प्राप्त करता है। यथा–

सत्सङ्ग देवार्क न सत्कथासु,
हितोपदेश निरतु मनुष्यः।
प्रयाति विष्णो परमम् पद्मपदं,
देहावसानेयुत तुल्य तेजः।।

**शार्दूलविक्रीडितम्**–नारद पुराण में १४ अक्षर वाले शार्दूलविक्रीडितम् जैसे कठिन छन्द की भी रचना की है जिसको साहित्यकारों ने "सूर्याश्वै यदि मः सजौससततगाः शार्दूलविक्रीडितम्" परिभाषा से परिभाषित किया है। इस छन्द का प्रयोग विरले सिद्धहस्त कवि ही कर सकते हैं जिससे इस पुराण की महानता कुछ अधिक ही हो गयी है। यथा–

उन्मीलन्नवकैरवालिविगलन्माध्वीफलन्धान्तर-
भ्राम्यन्मत्तमिलिन्दगीतललितेसन्मल्लिकोजृम्भिते।
पीयूषांशुकरैर्विशालितहरित्प्रान्ते स्मरोद्दीपनैः
कालिन्दीपुलिनाङ्गणै स्मितमुखं वेणु रणन्तं मुहुः।।

**अलङ्कार योजना**–अलङ्कारों के विषय में नारद पुराण में शब्दालङ्कार में अनुप्रास, यमक आदि का और अर्थालङ्कार में उपमा, रूपक आदि का काव्य में अत्यधिक स्थानों पर प्रयोग किया है। यथा–

**अनुप्रास**–

**दुर्लभा जाह्नवी तोयं, दुर्लभः जननीक्षिती।**
**दुर्लभं हि कुले जन्म दुर्लभः वंशजः प्रिया।।**

**यमक–ज्ञानतो ज्ञानतो वा अधि द्विजो बौद्धालयं विशेत्।**

**उपमा**–मानव जन्म दुर्लभ है, इस बात को कितनी सुन्दर उपमा से स्पष्ट किया है कि मानव जन्म बिजली की तरह चञ्चल है। यथा–

**तस्मात्तडितालोलं मानुष्यं प्राप्य दुर्लभं।**

**रूपक**–गगनरूपी समुद्र में माणिक्य रूपी चन्द्रमा दाक्षायणी के पति के प्रति अर्घ्य स्वीकार करने की बात रूपक अलङ्कार में इस ढङ्ग से की गई है–

**गगनार्णवमाणिक्यचान्द्रदाक्षायणीपते।**
**गृहाणार्घ्यं मया दत्तं गणेश प्रतिस्पद।।**

नारद पुराण में यद्यपि स्थान–स्थान पर भक्तिरस से परिपूर्ण कार्यों के वर्णित विषय के मध्य में कवि ने अनेक अलङ्कारों का स्वाभाविक समावेश किया है जो वाक्य की शोभा द्विगुणित बना देते हैं।

इसके अतिरिक्त नारदपुराण में कुमारसम्भवम् और किरातार्जुनीयम् के अनुकरण पर भी श्लोकों की पद रचना की गई है। यथा–

**कोयं विभो संहार संहरेति,**
**यावद् गृहे खंमरुतां बभूव।**
**तावत्स वह्निर्द्विजवाक्यश्रोतु,**
**भस्मावशेषां प्रमदाय चकार।।**

**भाषा वैशिष्ट्य**–अभीष्ट विषय का प्रतिपादन जिस भाषा में करने से लेखक के भावों की अभिव्यक्ति होती है, वह उसी भाषा को अपनाता है। कोमल विषयों के विन्यासार्थ कवि की भाषा स्वभावतः रस समन्वित और माधुर्यमण्डित होती है। नारद पुराण की मुख्य विशेषता अर्थप्रधान है। विष्णु के प्रति श्रद्धा एवं आस्था को येन–केन प्रकारेण स्थापित करने के लिए नारद जी ने न शब्द का प्रधान्य माना है न रस का। उन्होंने सुहृत्सम्मित वाक्य द्वारा अपने वक्तव्य को हृदयङ्गम कराया है। प्राचीन कथानकों का वर्णन करना तथा उनके माध्यम से श्रोताओं के चित्त को पापात्मक प्रवृत्ति से हटाकर पुण्यात्मक प्रवृत्ति की ओर अग्रसर करना इस पुराण का मुख्य उद्देश्य है। नारद जी ने जन–साधारण के चित्त को अपनी सरल भाषा से आवर्जन कर धर्म की ओर प्रवृत्त

किया है। इसीलिए इस पुराण की संस्कृत भाषा सुबोध, व्यावहारिक, चुस्त तथा अल्पाक्षरों में स्वतात्पर्य को प्रकट करती है। इसलिए साहित्यिक वैशिष्ट्य मूल्याङ्कन करते समय इस मूलभूत सिद्धान्त को भुलाया नहीं जा सकता। नारद जी ने धर्म की स्थापना के लिए उपदेश दिये हैं, आदेश नहीं। इसी तरह समन्वयवादी आचार्य मम्मट ने अपने काव्यप्रयोजन में वेदशास्त्र तथा पुराण इतिहास से विलक्षण काव्य के उपदेश आदि में ही चतुवर्ग की प्राप्ति का समावेश करा दिये। यथा–

> सुहृतसम्मितार्थतात्पर्यवत्पुराणादीतिहासेभ्यश्च शब्दार्थयो-गुणभावेन रसाङ्गभूतव्यापारप्रवणतया विलक्षणं यत्काव्यं लोकोत्तरवर्णनां निपुणकविकर्म।

यही सङ्केत ब्रह्मवैवर्तपुराण की पंक्ति में भी द्रष्टव्य है–

> ''धर्मे मर्तिभवतु पुरुषोत्तमानामेतैव परलोकगतस्यबन्धुः।''

नारद पुराण के भाषा-शैली के अध्ययन से ज्ञात होता है कि यह संस्कृत भाषा के स्वर्णयुग में लिखा गया है। इस पुराण की भाषा उस पुण्य सलिला भागीरथी के समान है, जो अपने मूल प्रवाह पर आग्रह रखती हुई भी इधर-उधर से आने वाली जल धाराओं का तिरस्कार नहीं करती, प्रत्युत वह उनको भी अपने में सम्मिलित कर गन्तव्य स्थान तक पहुँचा देती है।

## सन्दर्भ


१. नारदपुराण का सांस्कृतिक अध्ययन–डॉ० हेमवती शर्मा
२. पुराण साहित्यादर्शः–डॉ० बृजेश शुक्ल
३. हरिवंश पुराण में धर्म–डॉ० ओम प्रकाश नीखरा
४. पुराणों में पुरुषार्थ चतुष्टय–डॉ० मञ्जूलता शर्मा
५. काव्यप्रकाशः (श्रीमम्मटाचार्य विरचितः)–डॉ० श्रीनिवास शास्त्री


□□

# पुराणों में पर्यावरणिक तत्त्व एवं वर्तमान परिप्रेक्ष्य

–हरिद्वार वर्मा
शोधच्छात्र
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

हमारे भारतीय साहित्य में पौराणिक साहित्य का अनन्यतम स्थान है। भारतीय संस्कृति अमूल्य निधियाँ जिस प्रकार हमारे पौराणिक साहित्य में मिलती है, उस प्रकार अन्यत्र नहीं। पर्यावरण संरक्षण के विषय में तो सामीक्षिक दृष्टि से विवेचनोपरान्त अग्रलिखित तथ्य नयनपथ पिनद्ध होते हैं।

पुराणों में आख्यानों, रूपकों, प्रतीकों के माध्यम से वैदिक ज्ञान–विज्ञान का सुन्दर प्रस्तुतीकरण है। इसके द्वारा वेद के दुरूह विषयों की सरल शब्दों में अभिव्यक्त हुई है। पुराणों में वर्णित पर्यावरण चेतना ही हमारा उद्देश्य है। लिंग पुराण में अष्टमूर्ति शिव की पौराणिक अवधारणा समाहित है। लिंग पुराण[१] तथा वराह पुराण[२] के अनुसार अष्टमूर्ति शिव की पौराणिक अवधारणा की गयी है, जो भूमि, जल वायु, अग्नि आकाश, सूर्य–चन्द्र, आत्मा तथा यजमान आदि पर्यावरण संचेतना के मूलभूत आधार तत्त्व है। इसके संतुलित रहने पर पर्यावरण संतुलित रह सकता है। पुराणों में वर्णित जो दश अवतार यथा–

मत्स्यः कूर्मोवराहश्च नरसिंहोऽथवामनः।
रामो रामश्च कृष्णश्च बुद्ध कल्किश्च ते दश।।

मत्स्य, कूर्म, वराह, नृसिंह, वामन, राम, परशुराम, कृष्ण, बुद्ध और कल्कि के द्वारा छोटे से छोटे जीव से लेकर मनुष्य तथा देव में उसी परमात्मा का अंश विद्यमान है। इसीलिए मनुष्य को अपने स्वार्थ के लिए अन्य जीवों को हानि नहीं पहुँचानी चाहिए।[३]

विष्णु पुराण वासुदेव को ही सर्वव्यापी परमसत् तत्त्व घोषित करता है। सृष्टिमूल भगवान् ईश्वर नारायण जड़ जगत, देवता, पशु पक्षी एवं मानव की एकता का यह सिद्धान्त सृष्टि के कण–कण में देवत्व की प्रतिष्ठा कर चेतना ही नहीं अचेतन तत्त्व के प्रति भी मानव के अनुचित व्यवहार पर अंकुश लगाता है। किसी भी जीव की हिंसा परमात्मा का ही हनन है। ऐसा कहकर पुराण सर्वजीव कल्याण की कामना को अभिव्यक्त करता है। (विष्णुपुराण १–५)[४] जल को प्रदूषण मुक्त रखने के उपायों का भी पुराणों में वर्णन मिलता है। यथा–

दूरादावसथान्मूत्रं पुरीषं च विर्सजयेत्।
पादावनेजनोचिछष्टे प्रक्षिपन्ने गृहाङ्गणे।।

अर्थात् अपने निवास स्थान से दूर जाकर मल-मूत्र त्याग करना चाहिए। पैर धोया हुआ हो और जूठा जल अपने घर के आँगन में न डालें। इसी प्रकार के भाव एक अन्य पद्य में भी अभिव्यक्त होते हैं-

तृणैरास्तीर्य वसुधांवस्त्रप्रावृतमस्तकः।
तिष्ठेन्नातिचिरं तत्र नैव किञ्चिदुदीरयेत्।।[५]

अर्थात् मल त्याग के समय पृथ्वी को तिनकों से और सिर को वस्त्र से ढँक ले तथा उस स्थान पर अधिक समय तक न रहें और न कुछ बोले।

कूर्म पुराण में जल शुद्धिकरण का स्पष्ट संकेत है, जो कि द्रष्टव्य है-

छायाकूपनदीगोष्ठचैत्याम्भः पथि भस्मसु।
अग्नौ चैव श्मशाने च विण्मूत्रे न समाचरेत्।।
न गोमये न कृष्टे वा महावृक्षे न शाद्बले।
न तिष्ठान् वा न निर्वासा न च पर्वतमस्तके।।[६]

अर्थात् छाया, कूप, नदी, गोशाला, चैत्य, जल, मार्ग, भस्म, अग्नि एवं श्मशान में मल-मूत्र का त्याग नहीं करना चाहिए तथा वृक्षों को काटने पर दण्ड का प्रावधान था, जिसका स्पष्ट संकेत मिलता है-

"फल देने वाले वृक्षों को काटने पर एक सौ मन्त्रों का जप करना चाहिए। गुल्म बहली लताओं, पुष्पित वृक्षों अन्य सभी प्रकार से रसयुक्त फल एवं पुष्प देने वाले वृक्षों को नष्ट करने पर घृत प्राशन से शुद्धि होती है।"

फलदानां तु वृक्षाणां छेदने जपत्यमृक्शतम्।
गुल्मवल्लीलतानां तु पुष्पितानां च वीरुधाम्।।६७।।
अन्येषां चैव वृक्षाणां सरसानां च सर्वशः।
फलपुष्पोद्भवानां च घृतप्राशो विशोधनम्।।५८।।

-वही, पृष्ठ १५९

इस प्रकार यहाँ वृक्षों के काटने पर प्रायश्चित का विधान है, जो वनस्पति संरक्षण की भावना को इंगित करता है। वृक्ष की महिमा महर्षि वेदव्यास की दृष्टि में सबसे महत्त्वपूर्ण है। मत्स्यपुराण में लिखा है-

दसकूप समा वापी दशवापीसमह्रदः।
दशह्रदसमो पुत्रः दशपुत्रसमो द्रुमः।।[७]

अर्थात् दश कुओं के बराबर एक बावड़ी, दश बावड़ियों के बराबर एक तालाब, तथा दस तालाबों के बराबर एक पुत्र और दश पुत्र के बराबर एक वृक्ष है। इस प्रकार पर्यावरण मानव को संसाधन ही नहीं जुटाता, अपितु वह उसका जन्मदाता, पोषक एवं रक्षक है। अतः समस्त पर्यावरणीय तत्त्वों एवं साधनों की अनिवार्यता से उसका जीवन जुड़ा है। तथा भूमि, जल, अग्नि, वायु, आत्मा, आकाश, सूर्य और चन्द्रमा से सभी लोगों द्वारा प्रत्यक्ष की जाने वाली आठ शिवमूर्तियाँ हैं। इनमें से पाँच महाभूत है 'छितिजलपावक गगनसमीरा।' "सूर्य और चन्द्र दिन और रात के नियामक प्रत्यक्ष ग्रह हैं। इनके साथ ही मनुष्य को जोड़ देने से विश्व पर्यावरण की अवधारणा पूर्ण हुई है।"

इस प्रकार पुराणों में भी प्राकृतिक तत्त्वों के संतुलन, प्रदूषण न करने तथा वातावरण को दूषित करने वाले के प्रति कठोर नियमों के प्रावधान है, जो पर्यावरण संचेतना के द्योतक हैं।

## सन्दर्भ


१. लिङ्गपुराण २।४८, ३१-३२

२. वराहपुराण ४२।११३।४२

३. पद्मपुराण (उत्तर २५०, ४-४), अग्निपुराण (१।८६, १०-११), मत्स्यपुराण (२८५।६।७), वराहपुराण (४।२, ११३।४२)

४. प्राचीन भारतीय पर्यावरण चिन्तन, वन्दना रस्तोगी, पृष्ठ ४७

५. विष्णु पुराण ।।अ।। तृतीय अंश श्लोक १४ धर्मग्रन्थों ने कहा पर्यावरण के बारे में पुष्पेन्द्र सिंह, श्रीमती दुर्गासिंह, पृ० ५९

६. कूर्मपुराण १३, श्लोक संख्या ३६३७, वही, पृष्ठ ६१

७. वेदों में पर्यावरण–दया दूबे, पृष्ठ ७


□□

# सन्देशकाव्य का प्रेरणास्त्रोत भागवतपुराण

-कविता चौरसिया
शोधच्छात्रा
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

संस्कृत वाङ्मय में 'पुराणसाहित्य' को वैदिक साहित्य एवं लौकिक साहित्य की मध्यवर्ती कड़ी के रूप में स्वीकर किया गया है। पुराण संस्कृत साहित्य के महत्त्वपूर्ण अङ्ग तथा उपजीव्य रहे हैं। इनमें भारतीय संस्कृति एवं प्राचीन परम्पराओं का रोचक वर्णन मिलता है।

व्याकरण व्युत्पत्ति के अनुसार 'पुराण' का शाब्दिक अर्थ 'पुराभवं पुराणम्' अर्थात् 'पुरानी घटनाएँ' हैं। इस व्युत्पत्ति से यह स्पष्ट होता है कि अत्यन्त प्राचीन काल में जो कुछ हुआ उसे पुराण कहते हैं।

पुराण के सम्बन्ध में निरुक्तकार यास्क का कथन है-'पुराणं कस्मात्'? 'पुरा नवं भवति'। अर्थात् जो प्राचीन काल में नवीन था। यास्क के इस कथन से यह भी ध्वनित होता है कि जो साहित्य एक ओर पुरातनी सृष्टि विद्या, वेद विद्या से अपना सम्बन्ध बनाए रखता है और दूसरी ओर नित्य नूतन रूप में उत्पन्न लोक-जीवन से अपना सम्बन्ध जोड़े रखता है वही पुराण है।

यद्यपि पुराण शब्द के प्रत्न, प्रतन, पुरातन, चिरन्तन आदि अनेक पर्यावाची हैं, तथापि यहाँ पुराण शब्द से महर्षि व्यासरचित प्राचीनकथायुक्त अष्टादश ग्रन्थ-विशेष का ही बोध होता है। व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ के अनुसार सभी विद्वान् पुराण को प्राचीन ग्रन्थ विशेष मानने में एकमत हैं। स्वयं पुराण भी इस अर्थ का समर्थन करता है-

**पुरातनस्य कल्पस्य पुराणानि विदुर्बुधाः।-म०पु० ५३, ७२**

अमरकोश में पुराण को पञ्चलक्षण कहा गया है-"पुराणं पञ्चलक्षणम्"। पुराण का पञ्चलक्षण पुराणों में भी स्वीकृत है।

**सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि च।**
**वंशानुचरितं चेति पुराणं पञ्चलक्षणम्।।**

-वायुपुराण ४।१०

अष्टादश पुराणों में सर्वाधिक प्रसिद्ध एवं लोकप्रिय 'भागवतपुराण' भगवान विष्णु के प्रसिद्ध अवतार श्रीकृष्ण की रासलीलाओं तथा क्रीडाओं का सविस्तार वर्णन दशम स्कन्ध में प्रस्तुत करता है।

भागवत पुराण के दशमस्कन्ध के ५२वें अध्याय में रुक्मिणी का सन्देश श्रीकृष्ण को एक ब्राह्मण द्वारा भेजे जाने का प्रसङ्ग प्राप्त होता है। प्रसङ्गानुसार जब परमसुन्दरी रुक्मिणी को यह ज्ञात हुआ कि मेरा भाई रुक्मी शिशुपाल के साथ मेरा विवाह करना चाहता है तब वे बहुत उदास हो गयीं। उन्होंने बहुत सोच-विचार कर एक विश्वासपात्र ब्राह्मण को तुरन्त भगवान श्रीकृष्ण के पास निम्न सन्देश पहुँचाने के लिए कहा-

श्रुत्वा गुणान्भुवनसुन्दर शृण्वतां ते निर्विश्य कर्णविवरैर्हरतोऽङ्गतापम्।
रूपं दृशां दृशितमतामखिलार्थलाभं त्वय्यच्युताविशति चित्तमपत्रपं मे।।३७।।
का त्वा मुकुन्द महती कुलशीलरूपविद्यावयोद्रविणधामभिरात्मतुल्यम्।
धीरा पतिं कुलवती न वृणीत कन्या काले नृसिंह नरलोकमनोभिरामम्।।३८।।
तन्मे भवान्खलुवृतःपतिरङ्ग जायामात्मार्पितश्चभवतोऽत्र विभो विधेहि।
मा वीरभागमभिमर्शतु चैद्य आराद्गोमायुवन्मृगपतेर्बलिमम्बुजाक्ष।।३९।।
पूर्तेष्टदत्तनियमव्रतदेविप्रप्रगुर्वचनादिभिरलं भगवान्परेशः।
आराधितो यदि गदाग्रज एत्व पाणिं गृह्णातु मे न दमघोष सुतादयोऽन्ये।।४०।।
श्वोभाविनि त्वमजितोद्वहने विदर्भान् गुप्तःसमेत्य पृतनापतिभिः परीतः।
निर्मथ्य चैद्यमगधेन्द्रबलं प्रसह्य मां राक्षसेन विधिनोद्वह वीर्यशुल्काम्।।४१।।
अन्तःपुरान्तरचरीमनिहत्यबन्धूंस्त्वामुद्वहे कथमिति प्रवदाम्युपायम्।
पूर्वेद्युरस्ति महती कुलदेवियात्रा यस्यां बहिर्नववधूर्गिरिजामुपेयात्।।४२।।
यस्याङ्घ्रिपङ्कजरजःस्नपनं महान्तो वाञ्छन्त्युमापतिरिवात्मतमोऽपहत्यै।
यर्ह्यम्बुजाक्ष न लभेय भवत्प्रसादं जह्यामसून्व्रतकृशान् शतजन्मभिः स्यात्।।४३।।
-भागवतपुराण

उपर्युक्त सन्देश रुक्मिणी द्वारा भगवान् श्रीकृष्ण तक पहुँचाने हेतु ब्राह्मण को दौत्य कर्म में नियुक्त करने के प्रसंग की उपजीव्यता को आधार बनाकर संस्कृत साहित्य के देदीप्यमान कवि, महाकवि कालिदास ने अपने दूतकाव्य/खण्डकाव्य (मेघदूतम्) में विरहोत्कण्ठित यक्ष द्वारा अपनी प्रिया तक सन्देशप्रेषण हेतु अचेतन 'मेघ' को दौत्यकर्म में नियुक्त किया।

संस्कृत साहित्य में दूतकाव्यों में सबसे प्राचीन उपलब्ध तथा ज्ञात दूतकाव्य महाकवि कालिदास विरचित 'मेघदूत' ही है। अन्य दूतकाव्यों/सन्देश काव्यों में घटकर्परकृत घटकर्पर, धोयी कृत पवनदूत, वेदान्त देशिक कृत हंस सन्देश, गोवधनाचार्यकृत आर्यासप्तशती, रूपगोस्वामी कृत हंसदूत तथा उद्धव सन्देश, पूर्ण सरस्वती कृत हंससन्देश, विष्णुस्त्राताकृत कोकसन्देश, वासुदेवकृत भृङ्गसन्देश, नित्यानन्दशास्त्रीकृत हनुमद्दूत, विक्रम कवि कृत नेमिदूत तथा उद्दण्डकविकृत

कोकिलसन्देश के साथ ही लगभग ३० केरलीय सन्देशकाव्यों ने सन्देशकाव्य प्रणयन की परम्परामें उत्तरोत्तर वृद्धि की है।

सन्देश काव्यों में दौत्यकर्म की उद्भावना निश्चित रूप से भागवतपुराण में रुक्मिणी द्वारा श्रीकृष्ण को भेजे गये सन्देश के प्रसङ्ग से प्रेरित प्रतीत होती है। अतः हम कह सकते हैं सन्देशकाव्य परम्परा के बीज हमें भागवत पुराण में सहज ही प्राप्त होते हैं जो सन्देश काव्यों की रचना हेतु विद्वानों के प्रेरणास्रोत का कार्य करने में सर्वथा सफल रहे हैं।

## सन्दर्भ

१. संस्कृत वाङ्मय का वृहद् इतिहास–डॉ० बलदेव उपाध्याय
२. भागवतपुराण

□□

# मत्स्यपुराण में राजधर्म

–योगेशचन्द्र थुवाल
शोधच्छात्र
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

मत्स्यपुराण में राजा के कर्त्तव्यों का बहुत ही विशद एवं सम्यक् वर्णन किया गया है। यद्यपि मत्स्यपुराण प्राचीन कालीन भारत में राजसत्तात्मकतन्त्र ही प्रतिष्ठित एवं प्रचलित था, फिर भी राजा के जो कर्त्तव्य उक्त पुराण में उल्लिखित हैं, वे आज के शासक-वर्ग के सन्दर्भ में भी समीचीन प्रतीत होते हैं, सामान्यतः कौन-कौनसे गुण एवं योग्यताएँ श्रेष्ठ राजा से के लिए वांछित हैं, क्योंकि मानव अपने गुणों से श्रद्धा, मान-सम्मान पाता है, विशालाकृति से नहीं। विशालाकृति भय उत्पन्न कर सकती है, सम्मान नहीं। अतएव एक कुशल राजा के लिए अनिवार्य गुणों का वर्णन करना आवश्यक होता है।

मत्स्यपुराण के अनुसार राजा को जितेन्द्रिय होना चाहिए। इन्हें दिन-रात इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करने की युक्ति करनी चाहिए क्योंकि जितेन्द्रिय राजा ही प्रजाओं को वश में रखने में समर्थ हो सकता है। ज्ञातव्य है कि इस सन्दर्भ में "मनु" ने भी इन्हीं शब्दों में वर्णन किया है–

इन्द्रियाणां जये योगं समातिष्ठेद्दिवां निशम्।
जितेन्द्रियो हि शक्नोति वशे स्थापयितुं प्रजाः।।

–मनु० ७।४४

राजा को अपने मन पर पूर्णतः अधिकार होना चाहिए। राजा को जितेन्द्रिय होने के लिए व्यसनरहित होना परमावश्यक है। इस सम्बन्ध में "मनु" ने कामजन्य दस और क्रोधजन्य आठ व्यसनोंको त्याग देने की सलाह दी है–

दश कामसमुत्थानि तथाऽष्टौ क्रोधजानि च।
व्यसनानि दुरन्तानि प्रयत्नेन विवर्जयेत्।।

–मु० ७।४५

इस सम्बन्ध में मत्स्यपुराणकार का कथन है कि राजा को आखेट, मद्यपान तथा द्यूत-क्रीड़ा का परित्याग कर देना चाहिए क्योंकि पूर्वकाल में इनके सेवन से अनेक राजा नष्ट हो चुके हैं–

मृगयापानमक्षांश्च वर्जयेत पृथिवीपतिः।
एतांस्तु सेवमानास्तु विनष्टाः पृथिवीक्षितः।।

–म०पु० २२०।८

मनु तो व्यसनों को मृत्यु से भी अधिक दुःखद बतलाया है। यह कथन सराहनीय भी है, क्योंकि मानव व्यसनी हो जाता है, तब उसका जीवन कष्टपूर्ण एवं नरकीय हो जाता है–

व्यसनस्य च मृत्योश्च व्यसनं कष्टमुच्यते।
व्यसन्यधोऽधो व्रजति स्वर्यात्यव्यसनोमृतः।।

–मनु० ७।५३

राजा को तो सभी प्रकार के व्यसनों से दूर रहना चाहिए, किन्तु मत्स्यपुराण ने अपवाद स्वरूप एक बहुत ही व्यावहारिक बात कही है कि लोकसंग्रह के लिए ऊपर से अच्छी दिखाने वाली बातों का व्यसन करना उचित ही कहा जाएगा।–म०पु० २२०।२५।२६

इससे प्रकट होता है कि पुराणकार के अनुसार लोकरञ्जन एवं लोकमत को दृष्टि में रखते हुए कुछ ऐसे व्यसन, जैसे–नाच, गान, वाद्य, उत्सव, त्योहारों के समय ऐसे कार्यों में अभिरुचि रखना उचित है। यहाँ लोक-संग्रह शब्द के प्रयोग से भी सिद्ध होता है कि उस युग में भी राजा निरंकुश नहीं, बल्कि लोकप्रियता का समर्थक हुआ करते थे। राजा को दम्भी एवं उद्धत स्वभाव नहीं रखना चाहिए, क्योंकि इससे राजा के प्रति विरक्ति उत्पन्न होती है। मत्स्यपुराणकार ने तो यहाँ तक कहा है कि राजा को सभी से मुस्कानपूर्ण बातें करनी चाहिए। यहाँ तक की मृत्यु-दण्ड के अपराधी को भी उसे भृकुटि नहीं दिखलाना चाहिए।

व्यसनानि च सर्वाणि भूपतिः सर्वपरिवर्जयेत्।
लोकसंग्रहणार्थाय कृतकव्यसनी भवेत्।।
जना विरागमायन्ति सदादुःसेव्यभावतः।
स्मितपूर्वाभिभाषी स्यात् सर्वस्यैव महीपतिः।।
वध्येष्वपि महाभाग भृकुटिं न समाचरेत्।

राजा में अनेक प्रकार के गुण होते हैं। इन्हीं गुणों के कारण वह सभी मानवों एवं राज्य का सर्वेसर्वा होता है। राजा के कर्त्तव्यों के सम्बन्ध में मत्स्यपुराण में विशद वर्णन किया गया है। जिसके अवलोकन से यह प्रकट होता है कि इसमें वर्णित कर्त्तव्यों के परिपालन से वस्तुतः एक आदर्श राज्य-व्यवस्था की परिकल्पना होती है तथा ऐसा राजा एक आदर्श राजा माना जाता है। किसी भी लोक-कल्याणकारी राजा के लिए प्राथमिक आवश्यकता है–देश की आन्तरिक और वाह्य सुरक्षा। दूसरे शब्दों में प्रजा की रक्षा ही राजा का प्राथमिक कर्त्तव्य होता है। इस तरह राजा पहले प्रजा-रक्षक है, बाद में और कुछ। वैदिक संहिताओं के काल से ही इस बात पर विशेष बल दिया जाता रहा है। धर्मसूत्र ग्रन्थानुसार प्रजा से छठा भाग राज्य संचालनार्थ कर के रूप में लेकर राजा सेवक स्वरूप होता है और प्रजा रक्षण उसका पुनीत कर्त्तव्य है–

**षड्भागभृतो राजा प्रजां रक्षेत्।-बौधायन धर्मसूत्र १।१९।१०।१**

**पुण्यात्षड्भागमादत्ते न्यायेन परिपालयन्।**
**सर्वदानाधिकं यस्मात्प्रजानां परिपालनम्।।**

**-याज्ञवल्क्य १।३३५**

राजा के शास्त्रोक्त मार्ग से अपनी प्रजा का पालन करने से प्रजा सत्कर्म का अनुष्ठान करती है। उस कर्म से उत्पन्न होने वाला पुण्य का छठाभाग राजा को प्राप्त होता है, जिससे राजा को अधिक बल प्राप्त होता है। अतएव राजा के लिए प्रजा का पालन सभी प्रकार के दानों से अधिक फलप्रद माना गया है। अतः प्रजा के प्रति पिता के समान व्यवहार करना चाहिए। सर्वतोभावेन रक्षा करने के कारण ही पिता के समान कहा जाता है।

## उपसंहार

मत्स्यपुराण में भी राजा के लिए प्रजा-पालन एवं राष्ट्र-रक्षण पर विशेष रूप से बल दिया गया है। उसके अनुसार अपने राष्ट्र की रक्षा में तत्पर होना राजा का कर्त्तव्य होता है। अन्यथा वह राष्ट्र को तो दुर्बल कर ही देता है, साथ ही अपने-आप को कुलसहित नष्ट करता है। जो राजा अपने राष्ट्र के ऊपर अनुग्रह की दृष्टि रखता है, वस्तुतः वह ही राष्ट्र की रक्षा कर सकता है और वह महान फल का भागी होता है। राष्ट्र की रक्षा माता-पिता के समान करना उसका धर्म है। अपने और पराये सभी का सभी दिशाओं से आने वाले बाधाओं से राज्य की रक्षा करना उसका सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण कार्य है-

**तथा राजा प्रकर्त्तव्यं स्वराष्ट्रं परिरक्षता।**
**मोहाद् राजा स्वराष्ट्रं यः कर्शयत्यनवेक्षया।।**

**-म०पु० २२०।४०।४१**

**महता तु प्रयत्नेन स्वराष्ट्रस्य च रक्षिता।**
**नित्यं स्वेभ्यः परेभ्यश्च यथा माता यथा पिता।।**

**-म०पु० २२०।४२।४३**

□□

# कूर्मपुराण में दर्शन

-अखिलेश कुमार पटेल
शोधच्छात्र
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

भारत के इतिहास में पुराणों का विशेष महत्त्व रहा है, प्रत्येक हिन्दू के लिए पुराणों का अध्ययन किसी न किसी रूप में अनिवार्य रहा है, भारतीय जीवन-पद्धति पर सर्वाधिक प्रभाव पुराणों का रहा है।

महापुराणों की संख्या अट्ठारह है, जिसमें कूर्म-पुराण को १५वें पुराण के रूप में परिगणित किया गया है। कूर्मपुराण का विशेष महत्त्व है। कूर्म पुराण में शिव के अवतार का उल्लेख है, इसमें दो गीताएँ हैं-ईश्वरगीता तथा व्यासगीता, शैवदर्शन से सम्बन्धित विषयों का वर्णन ईश्वरगीता में तथा चारों वर्णों आश्रमों, विहितकर्मों व सदाचारों का उल्लेख व्यासगीता में किया गया है।

इसमें ज्ञान प्राप्ति के लिए कर्त्तव्य-पालन तथा समाधि को साधन के रूप में बताया गया है। सर्वप्रथम भगवान विष्णु ने कूर्म अवतार धारण करके इस पुराण को राजा इन्द्रद्युम्न को सुनाया था, तथा पुनः भगवान कूर्म ने उसी कथानक को समुद्रमन्थन के समय इन्द्रादि देवों तथा नारदादि ऋषिगणों से कहा था। भगवान् कूर्म द्वारा कथित होने पर ही इसे कूर्मपुराण नाम से सम्बोधित किया गया है।

भारतीय मनीषियों ने चार पुरुषार्थों धर्म, अर्थ, काम तथा मोक्ष का प्रतिपादन किया है जिसमें सबसे प्रमुख लक्ष्य मोक्ष को माना गया है, जिसे विविध नामोंसे जाना जाता है, जैसे-मुक्ति, कैवल्य, मोक्ष अपवर्ग, निःश्रेयस्य अमृतत्त्व आदि।

मोक्ष प्राप्ति के सन्दर्भ में कूर्मपुराण में कर्मयोग, ज्ञान तथा भक्ति का वर्णन किया गया है।

कूर्मपुराण में कहा गया है कि जो धर्म लोक विरुद्ध हो उसका आचरण नहीं करना चाहिए।

सर्वलोकविरुद्धं च धर्ममप्याचरेन्न तु।[१]

धर्म का आचरण करके मोक्ष को प्राप्त किया जा सकता है। अतः व्यक्ति को किसी न किसी धर्म का आश्रय अवश्य ग्रहण करना चाहिए, धर्म को ज्ञान तथा कर्म के द्वारा प्राप्त किया जा सकता है, अतः ज्ञान के साथ कर्मयोग का भी आचरण करना चाहिए। वैदिक कर्मों को दो भागों में प्रवृत्ति तथा निवृत्ति में बाँटा गया है, जिसमें निवृत्तिकर्मों में ज्ञान की तथा प्रवृत्तिकर्मों में कर्म की प्रधानता पायी जाती है।

प्रवृत्तं च निवृत्तं च द्विविधं कर्म वैदिकम्।
ज्ञानपूर्वकं निवृत्तं स्यात् प्रवृत्तं यदतोऽन्यथा।।[२]

निर्गुण तथा सगुण ब्रह्म की उपासना का निरूपण करते समय, ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश का वर्णन मिलता है। निर्गुण ब्रह्म जब सत्त्व रज तथा तमोगुण का आश्रय लेता है, तब वह सगुण हो जाता है।

कूर्मपुराण में, कूर्मरूपधारी भगवान् विष्णु ऋषियों से कहते हैं कि गूढ़रूपवाली अविनाशी विद्या तथा अविद्या के आधार स्वरूप भगवान् वासुदेव ही ब्रह्म के नाम से अभिहित होते हैं।

ज्ञात्वा मां वासुदेवाख्यं यत्र द्वे निहितेऽक्षरे।
विद्याविद्ये गूढरूपं यद् ब्रह्म परमं विदुः।।[३]

कूर्मपुराण में परमब्रह्मको नित्य आनन्दमय ज्योतिस्वरूप अनश्वर, तमोगुणशून्य एवं अव्यय कहा गया है।

परात्परतरं तत्त्वं परं ब्रह्मैकमव्ययम्।
नित्यानन्दमयं ज्योतिरक्षणं तमसः परम्।।[४]

मोक्षार्थी को परमतत्त्व तथा कार्यकारण स्वरूप ईश्वर का पूजन करना चाहिए, समस्त संगों का परित्याग करके तथा जगत् को मायामय जानकर,अद्वैत आत्मा की भावना करनी चाहिए।

सर्वसङ्गान्परित्यज्य ज्ञात्वा मायामयं जगत्।
अद्वैतं भावयात्मानं द्रक्ष्यसे परमेश्वरम्।।[५]

ब्रह्मा, विष्णु तथा ईश नामक शक्तियाँ अपनी आत्मा में ही विद्यमान रहती हैं। अद्वितीय अक्षरतत्त्व ही पुरुष, प्रधान तथा ईश्वर स्वरूप है, उसका परमात्मा में, अन्यत्र भी सहस्त्रों शक्तियाँ हैं।

एकमेवाक्षरं तत्त्वं पुंप्रधानेश्वरात्मकम्।[६]

कूर्मपुराण में ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश को एक ही रूप में दिखाया गया है, वही अन्तर्यामी ईश्वर स्वेच्छा से ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश आदि रूपों में प्रकट होता है।

तस्मात् ब्रह्मा महादेवो विष्णुर्विश्वेश्वरः परः।
एकस्यैव स्मृतास्त्रिस्त्रिस्तवत्कार्यवशात्प्रभोः।।[७]

ये तीनों देव क्रमशः सत्त्व, रज तथा तमोगुण का आश्रय लेकर, सृष्टि, पालन तथा संहार करते हैं। ब्रह्मा रजोगुण का आश्रय लेकर सृष्टि, विष्णु सत्त्वगुण का आश्रय लेकर पालन तथा महेश तमोगुण का आश्रय लेकर जगत् का संहार करते हैं।

चतुर्मुखस्तु भगवान्, जगत्सृष्टौ प्रवर्तते।
सृष्टं च पाति सकलं विश्वात्मा विश्वतोमुखम्।।[८]

सत्त्वं गुणमुपाश्रित्य विष्णुर्विश्वेश्वरः स्वयम्।
अन्तकाले स्वयं देवः सर्वात्मा परमेश्वरः।।[९]

तमोगुणसमाश्रित्य रुद्रः संहरते जगत्।
एकोऽपि सन्महादेवीस्त्रिधासौ समवस्थितः।।[१०]

कूर्मपुराण में कहा गया है कि ब्रह्म ने सृष्टि की रचना की, उन्होंने मुख से ब्राह्मण, भुजा से क्षत्रिय, जंघा से वैश्य तथा चरण से शूद्र को उत्पन्न किया।

ससर्ज ब्राह्मणान्वक्त्रात् क्षत्रियांश्च भुजाद्विभुः।
वैश्यानुरूद्वयादेव पदभ्यां शूद्रान् पितामहः।।[११]

कूर्मपुराण में आत्मतत्त्व का निरूपण करते हुए कहा गया है कि मेरे इस रहस्यमय आत्मतत्त्व विज्ञान को देव यत्न करने पर भी नहीं जान पाते हैं, यह परमतत्त्व अद्वितीय, शान्त सूक्ष्म, चिन्मात्र एवं तमोगुण से परे रहने वाला है, ये परमतत्त्व अन्तर्यामी पुरुष परमेश्वर काल तथा अग्नि है, यह अव्यक्त तथा सम्पूर्ण सृष्टि का आधार है, विश्व इसी से उत्पन्न हुआ तथा अन्ततः इसी में लीन हो जाता है और माया से युक्त विविध शरीरों को उत्पन्न करता है। परमतत्त्व, कर्ता, भोक्ता, प्रकृति, पुरुष माया तथा प्राण भी नहीं है, यह परमतत्त्व परमार्थतः चैतन्य स्वरूप है।

न माया नैव च प्राणा न चैव परमार्थतः।[१२]
न च कर्ता न च भोक्ता वा न च प्रकृतिपुरुषौ।।[१३]

कूर्मपुराण में आत्मसाक्षात्कार के साधनों का भी उल्लेख किया गया है, जब श्रद्धावान् योगी के मन में चैतन्य का प्रकाश होता है, उस समय वह योगी व्यवधान रहित आत्मभाव को प्राप्त कर लेता है, जिस समय योगी को समभाव की स्थिति प्राप्त होती है उस समय वह ब्रह्मभाव को प्राप्त कर लेता है।

यदा सर्वाणि भूतानि स्वात्मन्येवाभिपश्यति।
सर्वभूतेषु चात्मानं ब्रह्म संपद्यते तदा।।[१४]

जब साधक समाधिस्थ होकर सभी भूतों में अपने को ही देखता है, तब उसे परमतत्त्व में तादात्म्य की स्थिति प्राप्त हो जाती है, इस योगी के हृदय में स्थित सभी कामनाएँ समाप्त हो जाती है, और वह अमृत-स्वरूप होकर कल्याण को प्राप्त करता है।

यदा सर्वे प्रमुच्यन्ते कामा ये हृदि स्थिताः।
तदासावमृतीभूतः क्षेमं गच्छति पण्डितः।।[१५]

योगी जब भिन्न-भिन्न भूतों में एक तत्त्व को ही देखता है तो उसे ब्रह्म भाव की प्राप्ति हो जाती है, वह जगत् को केवल मायामात्र समझने लगता है, तथा शान्त हो जाता है उस समय उसे केवल अद्वितीय आत्मा का साक्षात्कार होता है।

यदा पश्यति चात्मानं केवलं परमार्थतः।
मायामात्रं तदा सर्वं जगद् भवति निर्वृतः।।[१६]

कूर्मपुराण में दो तरह के योग की चर्चा की गई है प्रथम-अभावयोग तथा द्वितीय उत्तम महायोग। जिसमें सभी आभासों से रहित शून्यमय स्वरूप का चिन्तन होता है, तथा जिसके द्वारा आत्मा का साक्षात्कार होता है, उसे अभावयोग कहते हैं। जिसमें नित्यानन्द निरंजन आत्मा तथा ईश्वर में अभेद की प्रतीति होती है उसे परमेश्वर स्वरूप महायोग कहते हैं।

योगस्तु द्विविधो ज्ञेयो ह्यभावः प्रथमो मतः।
अपरस्तु महायोगः सर्वयोगोत्तमोत्तमः।।[१७]

कूर्मपुराण में कहा गया है कि सभी धर्मों का परित्याग कर कुछ भी संग्रह न करने वाला तथा भिक्षा द्वारा जीवन-यापन करने वाला, मेरी आराधना करने वाला, मेरा सायुज्य प्राप्त करता है। सभी प्राणियों से मैत्री करने वाला, करुणायुक्त तथा ममता रहित, निरहंकारी भक्त ही मुझे प्रिय हैं।

अद्वेष्टा सर्वभूतानां मैत्रीकरणं एव च।
निर्ममो निरहङ्कारो यो मद्भक्तः स मे प्रियः।।[१८]

कूर्मपुराण में भक्ति के चार साधन ध्यान, ज्ञान, कर्म तथा भक्तियोग बताये गये हैं। ज्ञान द्वारा भक्ति को सभी से श्रेष्ठ माना गया है।

ध्यानेन मां प्रपश्यन्ति केचिज्ज्ञानेन चापरे,
अपरे भक्तियोगेन कर्मयोगेन चापरे।।[१९]

सर्वेषामेव भक्तानामिष्टः प्रियतरो मम,
यो हि ज्ञानेन मां नित्यमाराधयति नान्यथा।।[२०]

गीता की भाँति कूर्मपुराण में भी चार प्रकार के भक्तों की चर्चा की गयी है आर्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी तथा ज्ञानी। कूर्मपुराण में ज्ञान के समान भक्ति को भी मोक्ष प्राप्ति का साधन माना गया है।

**ध्यानेन कर्मयोगेन भक्त्या ज्ञानेन चैव हि।**[२१]

यहाँ पर कर्म दो प्रकार के बताये गये हैं–

**'प्रवृत्त कर्म तथा निवृत्तकर्म।'**

ज्ञानरहित कर्म को प्रवृत्तकर्म तथा ज्ञानसहित कर्म को निवृत्तकर्म की श्रेणी में रखा गया है, निवृत्तकर्म का अनुष्ठान करने वाला परम पद को प्राप्त करता है।

कूर्मपुराण किसी न किसी रूप में अद्वैतदृष्टि का समर्थन करता है, मुनिजन आत्मा को परमार्थतः अद्वितीय कहते हैं। व्यक्त के स्वभाववश उत्पन्न भेद का कारण आत्माश्रित माना गया है, वही पुनः कहा गया है कि जो अपनी आत्मा को परमेश्वर से भिन्न मानते हैं, वे उस देव को नहीं देख पाते हैं, उनका परिश्रम व्यर्थ हो जाता है, अर्थात् जो व्यक्ति अपने को परमेश्वर से भिन्न मानते हैं वे परमेश्वर के स्वरूप को नहीं समझ पाते हैं।

यहाँ निर्गुण तथा सगुण ब्रह्म का भारतीय वाङ्मय में त्रिमूर्ति केनाम से प्रसिद्ध, ब्रह्मा, विष्णु तथा महेश का उल्लेख किया गया है। कूर्मपुराण में ज्ञान, कर्म, भक्ति तथा योग के ऊपर भी पर्याप्त विचार किया गया है।

इस प्रकार विचार किया जाये तो कूर्मपुराण का वही महत्त्व है जो गीता का है।

## सन्दर्भ


१. कूर्मपुराण १।२।५४
२. कूर्मपुराण १।२।६३-६४
३. कूर्मपुराण १।१।५१
४. कूर्मपुराण १।१।९३
५. कूर्मपुराण १।१।८८
६. कूर्मपुराण २।४४।२९
७. कूर्मपुराण १।२।९७
८. कूर्मपुराण १।४।५१
९. कूर्मपुराण १।४।५१
१०. कूर्मपुराण १।५।५३
११. कूर्मपुराण १।२।२५
१२. कूर्मपुराण २।२।१०
१३. कूर्मपुराण २।२।९
१४. कूर्मपुराण २।२।३१

१५. कूर्मपुराण २।२।३३
१६. कूर्मपुराण २।२।३५-३६
१७. कूर्मपुराण २।११।५
१८. कूर्मपुराण २।११।७५-७६
१९. कूर्मपुराण २।४।२४
२०. कूर्मपुराण २।४।२५
२१. कूर्मपुराण १।११/२६४

□□

# कूर्मपुराण में योगविद्या

–उत्तम सिंह
शोधच्छात्र
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

विश्वसाहित्य के अक्षय भण्डार में पुराण एक अद्‌भुत एवं सर्वश्रेष्ठ रत्न हैं। वेदों के पश्चात् पुराणों का प्रामाण्य है, इनका अपना इतिहास है। अतीत को वर्तमान से जोड़ने वाली श्रृंखला के समान है। इनमें मानव प्रज्ञा और कल्पना का अद्‌भुत समन्वय है।

पुराणों में कूर्मपुराण का अपना अलग महत्त्व है। समस्त पुराणों में कूर्मपुराण का स्थान १५वाँ है। विष्णु के अवतारों पर आधारित जो पुराण है उनमें कूर्मपुराण भी एक है। इस पुराण में कूर्म रूपधारी विष्णु की कथा उस समय आती है जब क्षीरसागर मन्थन के समय भगवान् विष्णु कूर्म रूप में मन्थनदण्ड के रूप में प्रयुक्त मन्दर पर्वत के आधार बने हुए थे।

सर्वप्रथम कूर्मपुराण का उपदेश इन्द्रद्युम्न को उसके पहले जन्म में, जब वह राजा था, किया गया, पुनः ब्राह्मण रूप में उत्पन्न होकर समाधि के द्वारा मोक्ष की कामना से जब उसने विष्णु की आराधना की तब इसका उपदेश हुआ। पुनः इसी कूर्मपुराण का उपदेश नारद आदि महर्षियों तथा इन्द्र सहित देवताओं को उनकी प्रार्थना पर उस समय किया गया जब भगवान् विष्णु मन्थनदण्ड के रूप में स्थित 'मन्दर पर्वत' के आधार स्तम्भ बने।

नारदीय पुराण में इसकी चार संहिताओं का उल्लेख मिलता है–(१) ब्राह्मी संहिता ६००० श्लोक, (२) भगवती संहिता ४००० श्लोक, (३) सौर संहिता २००० श्लोक, (४) वैष्णवी संहिता ५००० श्लोक। ब्राह्मी संहिता के अतिरिक्त कूर्मपुराण की अन्य तीन संहिताएँ आज उपलब्ध नहीं हैं। उक्त चारों संहिताओं का उल्लेख कूर्मपुराण में भी हुआ है–

**ब्राह्मी भगवती सौरी वैष्णवी च प्रकीर्तिताः।**
**चतस्त्रः संहिताः पुण्याः धर्मकामार्थमोक्षदाः।।**[१]

कूर्मपुराण से हमें अनेक विषयों का ज्ञान होता है। उन्हीं विषयों में से योग विद्या भी मुख्य है जो हमारे लेख का वर्णनीय विषय है। ईश्वर गीता के १०० अध्याय में ऋषियों को ज्ञानामृत का पान कराकर ईश्वर इस अध्याय के अन्त में योगमार्ग की सूचना देते हैं। इससे कूर्मपुराण का योग के बारे में क्या अभिप्राय है, उसकी एक झलक मिलती है। यहाँ बताया गया है कि योग के द्वारा सूर्य सदृश ईश्वर स्वरूप आत्मा का साक्षात्कार होता है। योगाग्नि शीघ्र सम्पूर्ण पापमंजर को भस्म कर देती है और तब साक्षात् मुक्ति स्वरूप सिद्धि प्रदान करने वाला निर्मल ज्ञान उत्पन्न होता है–

योगाग्निर्दहति क्षिप्रमशेषपापपञ्जरम्।
प्रसन्नं जायते ज्ञानं साक्षान्निर्वाणसिद्धिदम्।।[२]

योग से ज्ञान एवं ज्ञान से योग की प्रवृत्ति होती है। योग एवं ज्ञान से सम्पन्न व्यक्ति पर महेश्वर प्रसन्न हाते हैं।–

योगात्संजायते ज्ञानं ज्ञानाद् योगः प्रवर्तते।
योगज्ञानाभियुक्तस्य प्रसीददति महेश्वरः।।[३]

जो नित्य एक समय दो समय या तीन समय योग की साधना करते हैं उन्हें साक्षात् महेश्वरस्वरूप जानना चाहिए। योग विषय में अन्य स्थानों से भी ज्ञान प्राप्त होता है। शिवपुराण के अनुसार चित्तवृत्ति का निरोध हो जाने के बाद शिव के प्रति निरन्तर निश्चल वृत्ति ही योग है। अग्निपुराण, नारदीय पुराण तथा विष्णुपुराण का कहना है कि अपने प्रयत्न से यम नियम आदि के अभ्यास से मन की गति को वाह्य विषयों से विमुख कर ब्रह्म के प्रति नियोजित कर देना ही योग है। देवीभागवत का कहना है कि योग के लिए आकाश पाताल को एक नहीं करना पड़ता, यह तो वास्तव में जीवात्मा और परमात्मा का संयोग है। अग्निपुराण के अनुसार जब व्यक्ति अपने से भिन्न किसी दूसरे को नहीं देखता तो उसकी यह सर्वत्र ब्रह्म का साक्षात्कार करने वाली दृष्टि ही योग है। कुछ लोग योग को आत्मा और मन का संयोग मानते हैं, यह ठीक नहीं है, वस्तुतः मन को वृत्तिहीन कर जब योगी जीवात्मा को परमात्मा में विलीन कर देता है तो वह बन्धन से मुक्त हो जाता है।

कूर्मपुराण में यह योग दो प्रकार का है–प्रथम अभाव योग एवं दूसरा उत्तम महायोग। जिसमें सभी आभासों से रहित शून्यमय स्वरूप का स्वरूप का चिन्तन होता है एवं जिसके द्वारा आत्मा साक्षात्कार होता है उसे अभाव योग कहते हैं–

योगस्तु द्विविधो ज्ञेयो ह्यभावः प्रथमो मतः।
अपरस्तु महायोगः सर्वयोगोत्तमोत्तमः।।[४]
शून्यं सर्वनिराभासं स्वरूपं यत्र नित्यते।
अभावयोगः स प्रोक्तो येनात्मानं प्रपश्यति।।[५]

जिसमें नित्यानन्द स्वरूप निरञ्जन आत्मा एवं ईश्वर में अभेद की प्रतीति होती है उसे परमेश्वर स्वरूप महायोग कहा गया है–

यत्र पश्यति चात्मानं नित्यानन्दनिरञ्जनम्।
मयैक्यं स महायोगा भाषितः पारमेश्वरः।।[६]

सामान्यतः पुराणों में तथा अन्य शास्त्रों में आये हुए योग के अंगों के विषय में विचार करने पर पुराणों में अष्टाङ्ग और षडङ्ग दोनों प्रकार के योग का वर्णन मिलता है। बौद्धतन्त्रों को दृष्टि में रखकर काणे ने तो षडङ्ग योग की समीक्षा भी की है। षडङ्ग योग तन्त्रशास्त्र में ही नहीं योगशास्त्र के ग्रन्थों, उपनिषदों और पुराणों में भी मिलता है। यहाँ प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि के अतिरिक्त तप की भी योगांगों में गणना की गई है। ईश्वर गीता में योग के दो भेदों का निरूपण करने के बाद योग के आठ अंगों को बताया है यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि। चित्त की वाह्य वृत्तियों का निरोध कर ईश्वर में एकाग्र करना ही योग है। पतञ्जलि द्वारा प्रदत्त 'योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः' योग का यह लक्षण बहुत प्रसिद्ध है। कूर्म पुराण में यम नियम की गणना 'योग' के आठ अङ्गों के अन्त में की गई है।

प्राणायामस्तथा ध्यानं प्रत्याहारोऽथ धारणा।
समाधिस्थ मुनिश्रेष्ठा यमो नियम आसनम्।।
मय्येकचिन्ततायोगो वृन्त्यन्तरनिरोधतः।[७]

आसन का लक्षण सबके अन्त में देने का प्रयोजन यह लगता है कि पाशुपत योग से भी इसका सम्बन्ध है। और यहाँ कूर्म पुराण में आसन का स्वरूप बताने के बाद ही पाशुपत योग का प्रकरण आता है।

**(१) यम**–पातञ्जल योग की पद्धति से यम के पाँच भेद बताते हुए कूर्मपुराण में कहा गया है कि अहिंसा सत्य अस्तेय ब्रह्मचर्य एवं अपरिग्रह को संक्षेप में यम कहा गया है। ये मनुष्यों की चित्त की शुद्धि करने वाले हैं–

अहिंसा सत्यमस्तेय ब्रह्मचर्यापरिग्रहौ।
यमाः संक्षेपतः प्रोक्ताश्चित्तशुद्धिप्रदा नृणाम्।।[८]

श्रेष्ठ मुनियों ने मन कर्म और वचन से किसी भी प्राणी को कष्ट न देना अहिंसा कहा है। विधिपूर्वक होने वाली हिंसा को भी अहिंसा कहा गया है। द्विजातियों ने यथार्थ व्यवहार को सत्य कहा है। चोरी अथवा बलपूर्वक द्रव्य का अपहरण करना अस्तेय होता है। सर्वदा सभी अवस्थाओं में मन, कर्म और वाणी द्वारा मैथुन का त्याग करने को ब्रह्मचर्य कहते हैं। आपत्ति में इच्छापूर्वक द्रव्य का ग्रहण न करना अपरिग्रह है। यहाँ यम से तात्पर्य आत्मनियन्त्रण से है। अतएव प्रयत्नपूर्वक उसका पालन करना चाहिए ऐसा कूर्म पुराण का मन्तव्य है।

**(२) नियम**–नियम से तात्पर्य है नियन्त्रण, निग्रह या मन का निग्रह। कूर्मपुराण में तप, स्वाध्याय, सन्तोष, शौच, ईश्वर के पूजन को नियम कहा गया है। ये पाँच नियम योगों की सिद्धि देने वाले हैं–

**तपः स्वाध्यायसन्तोषाः शौचमीश्वरपूजनम्।**
**समासान्नियमाः प्रोक्ता योगसिद्धिप्रदायिनः।।[९]**

तपस्वियों ने उपवास परक कृच्छ एवं चान्द्रयण आदि व्रतों द्वारा शरीर के शोषण को उत्तम तप कहा है। विद्वान वेदान्त, शतरुद्रीय एवं प्रणव इत्यादि के जप को सत्त्वसिद्धिदायक स्वाध्याय कहते हैं। ऋषिगण पुरुष के यत्किञ्चित् लाभ को भी पर्याप्त मानने वाली बुद्धि को नित्य सुखस्वरूप प्रशान्त सन्तोष कहते हैं। बाह्य और आभ्यन्तर प्रयत्न से शौच दो प्रकार का होता है मिट्टी एवं जल द्वारा वाह्य शौच एवं मन की शुद्धि को आभ्यन्तर शौच कहते हैं। वाणी मन एवं कर्म द्वारा स्तुति एवं पूजा करते हुए शिव में होने वाली निश्चल भक्ति को ईश्वर का पूजन कहा जाता है।

**( ३ ) आसन**–पतञ्जलि ने योगदर्शन में बताया है 'स्थिरसुखमासनम्' अर्थात् अधिक समय तक सुखपूर्वक स्थिर होकर बैठने को आसन कहते हैं। कूर्मपुराण में आसन की कोई स्वतन्त्र व्याख्या नहीं दी है। लेकिन स्वस्तिक, पद्मासन और अर्धासन के भेद से तीन प्रकार बताये गये हैं। दोनों उरूओं के ऊपर दोनों पैरों को रखकर बैठने को पद्मासन कहा जाता है। एक पैर को जाँघ पर रखकर बैठने को अर्धासन कहा जाता है। दोनों पैरों को जानुओं एवं उरुओं के भीतर करके बैठने स्वस्तिकासन कहा जाता है–

**ऊर्ध्वारुपरि विप्रेन्द्रा; कृत्वा पादतले उभे।**
**समासीतात्मनः पद्ममेतदासनमुत्तमम्।।[१०]**
**एकं पादमथैकस्मिन्विन्यस्योरुणि सत्तमाः।**
**आसीदर्धासनमिदं योगसाधनमुत्तमम्।।[११]**
**उभे कृत्वा पादतले जानर्वोरन्तरेण हि।**
**समासीतात्मनः प्रोक्तमासनं स्वस्तिकं परम्।।[१२]**

**( ४ ) प्राणायाम**–प्राणायाम से तात्पर्य प्राणों को रोकना अर्थात् प्राणादि वायु पर संयम रखना प्राणायाम है। कूर्म पुराण में इसके विषय में कहा गया है अपनी देह से उत्पन्न होने वाले वायु को प्राण और उसके निरोध को आयाम कहते हैं "प्राणः स्वदेहजो वायुरायामस्तन्निरोधनम्" कूर्मपुराण में २।११।३०-३७ में मन का नियन्त्रण करने वाले योगियों ने शास्त्रों में रेचक, पूरक, कुम्भक नामक तीन प्राणायामों का वर्णन किया है–

**रेचकः पूरकश्चैव प्राणायामोऽथ कुम्भकः।**
**प्रोच्यते सर्वशास्त्रेषु योगिभिर्यतमानसैः।।[१३]**

वायु को सतत बाहर निकालने को रेचक उसके ग्रहण को पूरक एवं साम्यभाव से अर्थात् निःश्वास निकालते या न ग्रहण करते हुए स्थित रहने को कुम्भक कहा गया है। उत्तम मध्यम और

अधम भेद से यह तीन प्रकार का कहा गया है। वहीं सगर्भ और अगर्भ भेद से इसके दो प्रकार बताये हैं। प्रणवादि का १२ बार जप करने को मन्द, २४ बार को मध्यम एवं ३६ मात्रा को प्राण संरोध को उत्तम कहा जाता है। इनसे क्रमश; स्वेद कम्पन एवं उत्थान उत्पन्न होते हैं। इनके कारण मनुष्यों को आनन्दपूर्वक उत्तमोत्तम तत्त्व का संयोग प्राप्त होता है। विद्वान् लोग जपयुक्त प्राणायाम को सगर्भ एवं जपरहित प्राणायाम को अगर्भ कहते हैं। प्राणधारणपूर्वक व्याहृति प्रणव एवं शीर्ष मन्त्र सहित गायत्री का तीन बार जप करने को सगर्भ प्राणायाम कहते हैं-

सगर्भमाहुः सजपमगर्भं विजयं बुधाः।
एतद् वै योगिनामुक्तं प्राणायामस्य लक्षणम्।।[१४]

गरुड पुराण और लिङ्गपुराण में कहा गया है कि प्राणायाम से मन वाणी और शरीर के दोष दूर हो जाते हैं।

**(५) प्रत्याहार**-इसके विषय में कूर्मपुराण का कहना है कि विद्वान् लोग स्वभावतः विषयों में विचरण करने वाली इन्द्रियों की वृत्ति के निग्रह को प्रत्याहार कहते हैं। इस विषय की अधिक चर्चा यहाँ नहीं मिलती है।

इन्द्रियाणां विचरतां विषयेषु स्वभावतः।
निग्रहः प्रोच्यते सद्भिः प्रत्याहारस्तु सत्तमाः।।[१५]

अन्य पुराणों में कहा गया है कि प्रत्याहार के लिए बाह्य और आभ्यन्तर पवित्रता अति आवश्यक है। प्राणायाम से पवन प्रत्याहार से इन्द्रियों को वश में करने की चर्चा विष्णुपुराण और नारदीयपुराण में मिलती है। मार्कण्डेयपुराण, वायुपुराण और भागवतपुराण के अनुसार प्राणायाम से लोगों को अपने समस्त शारीरिक दोषों को दूर करना चाहिए। धारणाओं से समस्त पाप कर्मों को प्रत्याहार से समस्त बाह्य विषयों को और ध्यान से योग के अन्तरायभूत गुणों को धो डालना चाहिए।

**(६) धारणा**-कूर्मपुराण में बताया गया है कि हृदय कमल नाभि प्रदेश मूर्धा पर्वतशिखर अथवा पर्व अर्थात् सन्धि स्थानों तथा इसी प्रकार के अन्य स्थानों पर चित्त के बाँधने को धारणा कहा जाता है।

हृत्पुण्डरीके नाभ्यां वा मूर्ध्नि पर्वतमस्तके।
एवमादिषु देशेषु धारणा चिन्तबन्धनम्।।[१६]

कूर्मपुराणादि सभी पुराणों में पातञ्जल योग पद्धति से धारणा के बाद ही ध्यान का लक्षण बताया गया है किन्तु अग्निपुराण में ध्यान के बाद धारणा को स्थान दिया है। यहाँ ३७५वें अध्याय

में आग्नेयी, वारूणी, ऐशानी और अमृता नामक चार धारणाएँ वर्णित हैं। श्रीमद्भागवत में नाना सिद्धियों के लिए विविध धारणाएँ वर्णित हैं। विज्ञान भैरव में ११२ धारणाएँ हैं, मार्कण्डेय पुराण और वायु पुराण में सात सूक्ष्म धारणाएँ वर्णित हैं, कूर्मपुराण में भी सात सूक्ष्मों और षडंग महेश्वर की चर्चा आ चुकी है। वायु पुराण में भी यही मिलता है।

स्पष्ट है कि कूर्मपुराण में वायुपुराण निर्दिष्ट इन्हीं सात सूक्ष्म धारणाओं की चर्चा है और वे ही मार्कण्डेयपुराण में वर्णित हैं। अन्तर इतना है कि मार्कण्डेय पुराण में षडङ्ग महेश्वर की चर्चा नहीं है।

**(७) ध्यान**–कूर्मपुराण में ध्यान के विषय में एक ही श्लोक है, पूर्वोक्त स्थानों पर चित्त की एकाग्रता स्थिरता प्राप्त करने के उपरान्त अन्य किसी प्रत्यय से संसृष्ट न होते हुए चलचित्त की सतत वृत्ति को प्रवाह को विद्वान् लोग ध्यान कहते हैं–

**देशावरिघतिमालम्ब्य बुद्धेर्या वृत्तिसन्ततिः।**
**वृत्यन्तरैरसंसृष्टा तद्ध्यानं सूरयो विदुः।।**[१७]

शिवपुराण में ध्यान के दो प्रयोजन बताये गये हैं–पहला ध्यान अणिमा आदि सिद्धि के लिए दूसरा मुक्ति लाभ के लिए किया जाता है। ध्यान के सबीज और निर्बीज नामक दो भेद भी शिवपुराण में बताए गये हैं। सबीज और निर्बीजयोग के नाम से तथा संन्यासी के ध्यान के रूप में कूर्मपुराण में भी वर्णित है। ध्यानी व्यक्ति मुक्ति और मृत्यु को भी जीत लेता है।

**(८) समाधि**–समाधि के विषय में कूर्मपुराण में केवल एक श्लोक है। उसका अभिप्राय यह है कि देशालम्बन रहित चित्त की एकाग्रता को समाधि कहा जाता है। १२ प्राणायाम पर्यन्त चित्त के निरोध को धारणा, १२ धारणा पर्यन्त ध्यान और १२ ध्यान पर्यन्त चित्त के निरोध को समाधि कहा जाता है–

**एकाकारः समाधिः स्याद् देशालम्बनवर्जितः।**
**प्रत्ययो ह्यर्थमात्रेण योगं साधनमुत्तमम्।।**[१८]
**धारणा द्वादशायामा ध्यानं द्वादशा धारणाः।**
**ध्यानं द्वादशकं यावत् समाधिरभिधीयते।।**[१९]

समाधि में योगी का अपना स्वरूप ओझल हो जाता है, अपने ध्येय इष्टदेव का स्वरूप केवल बचा रहता है अर्थात् वह तदाकार हो जाता है। यही गीता में दीपक के दृष्टान्त द्वारा समझाया गया है कि जैसे पवन रहित स्थान में दीपक की लौ एकाकार हो जाती है उसी तरह समाधिस्थ योगी का चित्त भी निरन्तर ध्येयाकार बना रहता है।

निष्कर्षतः कहा जा सकता है कि कूर्मपुराण के द्वारा योग विद्या के विषय में पर्याप्त प्रकाश पड़ता है। इस पुराण में योग के आठों अङ्गों का वर्णन प्राप्त होता है जिसके माध्यम से योगी अपने आपको संयमित रखते हुए मुक्ति को प्राप्त कर सकता है।

## सन्दर्भ


१. कूर्मपुराण १।१।२२
२. कूर्मपुराण २।११।२
३. कूर्मपुराण २।११।३
४. कूर्मपुराण २।११।५
५. कूर्मपुराण २।११।६
६. कूर्मपुराण २।११।७
७. कूर्मपुराण २।११।११-१२
८. कूर्मपुराण २।११।१३
९. कूर्मपुराण २।११।२०
१०. कूर्मपुराण २।११।४४
११. कूर्मपुराण २।११।४५
१२. कूर्मपुराण २।११।४६
१३. कूर्मपुराण २।११।३६
१४. कूर्मपुराण २।११।३४
१५. कूर्मपुराण २।११।३८
१६. कूर्मपुराण २।११।३९
१७. कूर्मपुराण २।११।४०
१८. कूर्मपुराण २।११।१४
१९. कूर्मपुराण २।११।४२


□□

# पुराणों में वृक्षारोपण का संक्षिप्त-परिचय

–बबली पाण्डेय
शोधच्छात्रा
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

प्रकृति समस्त जीवों के जीवन का मूल आधार है। प्रकृति का संरक्षण एवं संवर्धन जीवन जगत के लिए बेहद ही अनिवार्य है। प्रकृति पर ही पर्यावरण निर्भर करता है। गर्मी, सर्दी, वर्षा आदि सब प्रकृति के सन्तुलन पर निर्भर करते हैं। यदि प्रकृति समृद्ध एवं सन्तुलित होगी तो पर्यावरण भी अच्छा होगा और सभी मौसम भी समयानुकूल सन्तुलित रहेंगे। यदि प्रकृति असन्तुलित होगी तो पर्यावरण भी असन्तुलित होगा और अकाल, बाढ़, भूस्खलन, भूकम्प आदि अनेक प्रकार की प्राकृतिक आपदाएँ कहर ढाने लगेंगी। प्राकृतिक आपदाओं से बचने और पर्यावरण को शुद्ध बनाने के लिए पेड़ों का होना बहुत जरूरी है। पेड़ प्रकृति के आधार हैं। पेड़ों के बिना प्रकृति के संरक्षण एवं संवर्धन की कल्पना भी नहीं की जा सकती है। इसीलिए हमारे पूर्वजों ने पेड़ों को पूरा महत्त्व दिया। वेदों–पुराणों और शास्त्रों में भी पेड़ों के महत्त्व को समझाने के लिए विशेष जोर दिया गया है। पुराणों में स्पष्ट तौर पर लिखा है कि एक पेड़ लगाने से उतना ही पुण्य मिलता है, जितना की दस गुणवान पुत्रों से यश की प्राप्ति होती है। इसलिए, जिस प्रकार हम अपने बच्चों के पैदा करने के बाद उनकी परवरिश बड़ी तन्यमता से करते हैं, उसी तन्यमता से हमें जीवन में एक पेड़ तो जरूर लगाना चाहिए और पेड़ लगाने के बाद उसकी सेवा व सुरक्षा करनी चाहिए। तभी हमें पेड़ लगाने का परम पुण्य हासिल होता है। भविष्य पुराण में वर्णन मिलता है कि जिसकी सन्तान नहीं है, उसके लिए वृक्ष ही सन्तान हैं। वृक्ष एक तरह से सन्तान की तरह ही मानव की उम्रभर सेवा करते हैं। इसलिए प्रत्येक व्यक्ति को एक पेड़ अवश्य लगाना चाहिए।

यदि प्रकृति को ईश्वर का दूसरा रूप कहा जाए तो कदापि गलत नहीं होगा। पेड़ों पर प्रकृति निर्भर करती है। पेड़ लगाना प्रकृति का संरक्षण व संवर्धन है और प्रकृति का संरक्षण व संवर्धन ईश्वर की श्रेष्ठ आराधना है। एक पेड़ लगाने से असंख्य जीव–जन्तुओं के जीवन का उद्धार होता है और उसका अपार पुण्य सहजता से हासिल होता है। एक तरह से पेड़ लगाने से अपार पुण्य की प्राप्ति होती है। भारतीय संस्कृति में भी वृक्षारोपण को अति पुण्यदायी माना गया है। शास्त्रों में लिखा गया है कि एक पेड़ लगाने से एक यज्ञ के बराबर पुण्य मिलता है। पद्म पुराण में तो यहाँ तक लिखा है कि जलाशय (तालाब–बावड़ी) के निकट पीपल का पेड़ लगाने से व्यक्ति को सैकड़ों यज्ञों के बराबर पुण्य की प्राप्ति होती है। केवल इतना ही नहीं भारतीय संस्कृति में एक पेड़ लगाना, सौ गायों का दान देने के समान माना गया है।

पेड़ गुणों का समृद्ध भण्डार है। पेड़ों की जड़, तना, पत्ते, लकड़ी, फूल, फल, छाया, छाल आदि सब चीजें बेहद गुणकारी औषधि के साथ–साथ मानव जीवन का अभिन्न अंग हैं। पेड़ों द्वारा

कार्बनडाइक्साईड को सोखने और बदले में ऑक्सीजन छोड़ने का गुण समस्त जीवों के जीवन के लिए वरदान है। पेड़ प्राकृतिक सन्तुलन के साथ-साथ आर्थिक योगदान में भी अग्रणी भूमिका निभाते हैं। फर्नीचर उद्योग, कागज उद्योग, औषधि उद्योग, कपड़ा उद्योग आदि सब पेड़ों पर ही निर्भर करते हैं। मकान निर्माण से लेकर रोजगार निर्माण तक पेड़ बड़ी अहम् भूमिका निभाते हैं। पेड़ों पर पलने वाले अनेक जीवन मानवीय जीवन को स्वस्थ व सुदृढ़ बनाने में प्रमुख भूमिका निभाते हैं। प्राचीन काल में मानव आवास, खाद्य, सुरक्षा एवं औषधि आदि अनेक रूपों में पेड़ों पर ही निर्भर करता था। आदिकाल से आधुनिक काल तक पेड़ों की महत्ता में तनिक भी कमी नहीं आई है। पुराणों में वृक्षों के पूजन और उनके महत्त्व का अपार वर्णन मिलता है। तुलसी, अनार, शमी, पीपल, केला, हरसिंगार, गुड़हल, श्वेत आक, कमल, मनीप्लाण्ट, अशोक, आँवला, अश्वगन्धा, नारियल,नीम, शतावर, बिल्व, बरगद, गूलर, बहेड़ा, नींबू आदि अनेक तरह के औषधीय पौधे जहाँ धार्मिक अनुष्ठानों में पुण्यदायी माने गए हैं, वही अनेक रोगोंके निवारण में भी रामबाण सिद्ध होते हैं। ब्रह्माण्डपुराण में धन की देवी लक्ष्मी को कदम्बवनवासिनी के रूप में अलंकृत किया गया है। कदम्ब के पुष्पों से भगवान् विष्णु की पूजा की जाती है। भगवान् विष्णु को बालरूप में वटपत्रशायी के रूप में उद्बोधित किया जाता है। बृहदारण्यक उपनिषद में पुरुष को वृक्षस्वरूप माना गया है।

शास्त्रों के अनुसार एक पीपल, एक बरगद, दस इमली, कैथ, बेल, आँवले और आम के तीन-तीन पेड़ लगाने से मनुष्य को कभी भी नरक का गमन नहीं करना पड़ेगा, अर्थात् उसे कभी नरक में नहीं जाना पड़ेगा। भविष्यपुराण में वर्णन मिलता है कि पीपल के तीन पेड़ लगाने से सद्गति मिलती है। इसके साथ ही लिखा है कि कदम्ब लगाने से लक्ष्मी की प्राप्ति होती है, अशोक लगाने से शोक का नाश होता है, जामुन से धन की प्राप्ति होती, बेल-बिल्वपत्र से लम्बी आयु मिलती है, तेन्दू से कुल की वृद्धि होती है, अनार से विवाह के योग बनते हैं, सुपारी से सिद्धि की प्राप्ति होती है, शमी से भयंकर रोगों से छुटकारा मिलता है, शीशम लगाने से लोक-परलोक दोनों सुधरते हैं और केशर वृक्ष लगाने से शत्रुओं का नाश होना बताया गया है।

कुल मिलाकर, पेड़ सृष्टि का आधार हैं। इनका पौराणिक ही नहीं वैज्ञानिक महत्त्व भी है। इनके द्वारा उत्सर्जित ऑक्सीजन और कार्बनडाइक्साईड गैस के अवशोषण के गुण मानव जीवन के लिए अमोघ वरदान हैं। पेड़-पौधे धार्मिक कार्यकलापों के साथ-साथ यह स्वास्थ्य एवं रोजगार के क्षेत्र में भी अहम् भूमिका निभाते हैं। प्राकृतिक सन्तुलन में पेड़ मुख्य भूमिका निभाते हैं। प्राकृति आपदाएँ, प्रकृति के असन्तुलन से ही बढ़ी हैं। यदि इन पर अंकुश लगाना है तो पौधारोपण पर अधिक से अधिक जोर देना होगा।

पौधारोपण करने के उपरान्त उनकी सुरक्षा करना बेहद जरूरी हो जाता है। प्रतिवर्ष लाखों पेड़ लगाए जाते हैं, लेकिन सुरक्षा एवं देखभाल के अभाव में वे जल्द ही दम तोड़ जाते हैं। इससे कोई लाभ नहीं होने वाला है। हमें यह निश्चय करना होगा कि जहाँ से एक पेड़ कटे, वहाँ कम से

कम दो पेड़ लगाने चाहिए। यदि हम हर पर्व, जन्मदिन अथवा अन्य खुशी केपावन अवसरों पर पौधारोपण करने व पौधे उपहार स्वरूप देने की परम्परा शुरू करने का निश्चय करें तो निःसन्देह अल्प समय में ही धरा वृक्षों से हरी-भरी हो जायेगी और चहुँओर सुख, समृद्धि एवं शान्ति की अनहद बयार बहती नजर आयेगी। प्राकृतिक आपदाओं से मुक्ति तो मिलेगी ही, साथ ही अपार पुण्य एवं मानसिक शान्ति की भी प्राप्ति होगी।

पुराणों में दस गुणवान पुत्रों का यश उतना ही है, जितना एक वृक्ष लगाने का। सांस्कृतिक विकास ही वनों की प्राकृतिक हरियाली में हुआ है। वनों की हरीतिमा हमारे विकास की प्रतीक है, यह नेत्रों को अपूर्व स्फूर्ति एवं चेतना प्रदान करती है।

पद्मपुराण में लिखा है जो मनुष्य सड़क के किनारे तथा जलाशयों के तट पर वृक्ष लगाता है, वह स्वर्ग में उतने ही वर्षों तक फलता-फूलता रहता है, जितने वर्षों तक वह वृक्ष फलता-फूलता है। स्वार्थ के वशीभूत होकर बढ़ती हुई जनसंख्या के कारण लोगों ने पेड़ों को काटना आरम्भ कर दिया। वन के वन नष्ट हो गए, इससे देश में अनावृष्टि होने लगी, रेगिस्तान के चरण बढ़ने लगे, धूल भरी आँधियाँ चलने लगीं। वातावरण और पर्यावरण प्रदूषित होने लगा।

वाराह पुराण में उल्लेख किया गया है कि जो पीपल, नीम या बरगद का एक, अनार या नारंगी के दो, आम के पाँच एवं लताओं के दस वृक्ष लगता है वह कभी भी नारकीय पीड़ा को नहीं भोगता है और न ही नरक-यात्रा करता है।

**अश्वत्थमेकं पिचुमन्दमेकं न्यग्रोधमेकं दशपुष्पजातीः।**
**द्वे द्वे तथा दाऽममातुलुङ्गे पञ्चाम्ररोपी नरकं न याति।।**

स्कन्दपुराण एवं याज्ञवल्क्य स्मृति में वृक्ष के काटने को अपराध माना गया है और इसके लिए दण्ड का विधान बनाया गया। इसके पीछे चाहे जो कारण एवं कर्मकाण्ड रहे हों परन्तु इतना तो सुनिश्चित है कि वेदों एवं पुराणों के सृजनकर्ता प्राच्य ऋषि इस तथ्य को बारीकी से समझते थे। अतः उन्होंने मनुष्य की परा प्रकृति एवं अपरा प्रकृति के सूक्ष्म एवं स्थूल सम्बन्धों पर व्यापक चिन्तन करके प्रकृति के विकास क्रम को पूर्ण करके इसके स्तरों पर आरोहरण करने का निर्देश दिया है।

वामन पुराण में कदम्बका जन्म कामदेव के माध्यम से किया गया है। कदम्ब को भगवान विष्णु, लक्ष्मी एवं यशोदा नन्दन कृष्ण से भी जोड़ा गया है-ढाक, पलाश, दूर्वा एवं कुश जैसी वंनस्पतियों को नवग्रह पूजा आदि धार्मिक कृत्यों में प्रयुक्त किया जाता है।

## पुराण में जल सञ्चयन

भारतीय पुराण विश्व के प्राचीनतम विश्वकोष हैं, जो पारम्परिक जल सञ्चयन और वृक्षारोपण

के महत्त्व पर प्रकाश डालते हैं। प्राचीन काल में नगर नदियों के किनारे बसते थे ताकि जल की असुविधा न हो। जल को देवत्व प्राप्त था। वेदोंमें "अपः" सूक्त है। अपः का अर्थ जल है।

जल का एक पर्याय अमृत है। प्राणी और प्रकृति का जीवन जल है। धार्मिक संस्कारों में जल को अधिक महत्त्व दिया जाता है। देवाभिषेक, शुद्धीकरण, आचमन और अर्चन में जल की अनिवार्यता बनी रहती है। शरीर की पवित्रता के लिए जल–मार्जन के समय यह मन्त्र पढ़ा जाता है–"अपवित्रः पवित्रो वा सर्वावस्थां गतोऽपि वा"।

## उपसंहार

प्रकृति समस्त जीवों के जीवन का मूल आधार है। प्रकृति का संरक्षण एवं संवर्धन जीव जगत के लिए बेहद ही अनिवार्य है। प्रकृति पर ही पर्यावरण निर्भर करता है। गर्मी, सर्दी, वर्षा आदि सब प्रकृति के सन्तुलन पर निर्भर करते हैं। यदि प्रकृति समृद्ध एवं सन्तुलित होगी तो पर्यावरण भी अच्छा होगा और सभी मौसम भी समयानुकूल सन्तुलित रहेंगे।

(i) पुराणों में स्पष्ट तौर पर लिखा है कि एक पेड़ लगाने से उतना ही पुण्य मिलता है, जितना की दस गुणवान पुत्रों से यश की प्राप्ति होती है।

(ii) भविष्य पुराण में वर्णन मिलता है कि जिसकी सन्तान नहीं है, उसके लिए वृक्ष ही सन्तान है। वृक्ष एक तरह से सन्तान की तरह ही मानव की उम्र भर सेवा करते हैं।

(iii) पद्मपुराण में तो यहाँ तक लिखा है कि जलाशय (तालाब–बापी) के निकट पीपल का पेड़ लगाने से व्यक्ति को सैकड़ों यज्ञों के बराबर पुण्य की प्राप्ति होती है।

(iv) ब्रह्माण्ड पुराण में धन की देवी लक्ष्मी को कदम्बवनवासिनी के रूप में अलंकृत किया गया है।

(v) भविष्यपुराण में वर्णन मिलता है कि पीपल के तीन पेड़ लगाने से सद्‌गति मिलती है। इसके साथ ही लिखा है कि कदम्ब लगाने से लक्ष्मी की प्राप्ति होती है, अशोक लगाने से शोक का नाश होता है।

(vi) पुराणों में दस गुणवान पुत्रों का यश उतना ही है, जितना एक वृक्ष लगाने का।

(vii) स्कन्द पुराण एवं याज्ञवल्क्य स्मृति में वृक्ष के काटने को अपराध माना गया है और इसके लिए दण्ड का विधान बनाया गया है।

(viii) वामनपुराण में कदम्ब का जन्म कामदेव के माध्यम से किया गया है। कदम्ब को भगवान् विष्णु, लक्ष्मी एवं यशोदा नन्दन कृष्ण से भी जोड़ा गया है।

□□

# पुराणों में संस्कारों का महत्त्व एवं औचित्य

–ज्योति यादव
शोधच्छात्रा
राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान
गङ्गानाथ झा परिसर, इलाहाबाद

पुराण शब्द का शाब्दिक अर्थ पुराना या प्राचीन है निरुक्तकार यास्क के अनुसार जो प्राचीन होकर भी नवीन होता है उसे पुराण कहा गया है। प्राचीनकाल से ही भारतवर्ष में पुराणों का बड़ी श्रद्धा से पठन, श्रवण, मनन, अनुशीलनादि होता आया है। पुराण भारतीय साहित्य रत्नाकर के समुज्ज्वल रत्न हैं जिनका प्रचुर प्रकाश भारतीयों के अन्तःकरण की सृष्टि को आदिकाल से आलोकित कर रहा है। विश्व का विशुद्ध वा समग्र इतिहास यदि हमें कहीं दृष्टिगचोर होता है तो वह पुराणों में उपलब्ध होता है।

पुराण अनन्त ज्ञान के भण्डार हैं। इनका साहित्य अत्यन्त विशाल है। लौकिक तथा पारलौकिक ज्ञान इनमें भरा पड़ा है। पुराणों का आविर्भाव वेदार्थ के उपबृंहण के लिए हुआ। स्कन्दपुराण के रेवाखण्ड में पुराणों की महत्ता का उल्लेख करते हुए कहा गया है कि–

आत्मा पुराणं वेदानां पृथगङ्गानि तानि षट्,
यच्च दृष्टं हि वेदेषु तद् दृष्टं स्मृतिभिः किल।
उभाभ्यां यदुक्तं हि तत्पुराणेषु गीयते,
पुराणं सर्वशास्त्राणां प्रथमं ब्रह्मणा स्मृतम्।।

अर्थात् पुराण वेदों की आत्मा हैं, छः वेदाङ्ग उससे पृथक् हैं, जो कुछ वेदों में देखा वही स्मृतियों में भी देखा गया और वेद तथा स्मृति दोनों में जो कुछ देखा गया वह सब पुराणों में गाया जाता है।

पुराणों के विभिन्न रूपों में एक 'भविष्यपुराण' है जिसमें संस्कारों का उल्लेख मिलता है। वैदिक काल से ही संस्कारों का उदय हो चुका था किन्तु सर्वप्रथम इसकी स्पष्ट विवेचना गृह्यसूत्रों के द्वारा की गई। संस्कारों का सम्बन्ध भारतीय समाज में केवल धर्म से ही नहीं है बल्कि यह जीवन जीने की एक विधि है, जो प्रत्येक व्यक्ति को अपने कर्त्तव्यों का बोध कराती है और नैतिक मूल्यों के प्रति प्रेरित करती है। इस दृष्टिकोण से संस्कारों को सामाजिक आध्यात्मिक जीवन के बीच समन्वय स्थापित करने का सुदृढ़ साधन माना गया है।

संस्कार शब्द की व्युत्पत्ति सम् उपसर्ग पूर्वक कृ धातु से घञ् प्रत्यय करने से होती है। वामन शिवराम आप्टे ने इस संस्कार शब्द के कई अर्थ बताये हैं–पूर्ण करना, संस्कृत करना,

पालिश करना, पूर्णता, व्याकरण की दृष्टि से शब्दों की विशुद्धता, पवित्रीकरण, पुनीत संस्कार, धार्मिक कृत्य इत्यादि। संस्कार शब्द का वास्तविक अर्थ है, किसी व्यक्ति विशेष में परिर्वतन लाना अर्थात् उसे नवीन कर देना।

बालक के जन्म से मृत्यु तक विभिन्न स्मृतिकारों ने संस्कारों के कई प्रकार बताए हैं। गौतम स्मृति में (४८) संस्कार, महर्षि अगिंग ने (२५) संस्कार, मनुस्मृति में(१३) संस्कार, बौधायन गृह्यसूत्र में भी(१३)संस्कारों का उल्लेख मिलता है। स्वामीदयानन्द सरस्वती ने (१६) संस्कार बताये हैं। इन सम्पूर्ण संस्कारों को दोषमार्जन संस्कार एवं गुणाधान संस्कार इन दो रूपों में विभक्त किया है।

दोषमार्जन संस्कारों की कुल संख्या ९ है, जिसमें गर्भाधान संस्कार, पुंसवन संस्कार,निष्क्रमण संस्कार, सीमन्तोन्नयन संस्कार, अन्नप्राशन संस्कार, विद्यारम्भ संस्कार, चौलकर्म संस्कार अथवा मुण्डन संस्कार। इनमें से प्रथम तीन ''**अन्तर्गम संस्कार**'' और शेष ''**बहिर्गम संस्कार**'' कहलाते हैं। गर्भ के बीज के शोधन के लिए एवं बालक में जो पूर्व जन्म के संचित धर्म एवं कर्म दोष आते हैं उन्हें भी दूर करने के लिए इन संस्कारों को किया जाता है। इसीलिए इन्हें ''**शोधक संस्कार**'' भी कहते हैं।

उपरोक्त नौ संस्कारों को पूर्ण करने के पश्चात् सात संस्कार और किए जाते हैं जिनको "अनुव्रत संस्कार" या "गुणाधान संस्कार" कहा जाता है। ये संस्कार आचार्यों द्वारा कराये जाते हैं, जो इस प्रकार हैं–कर्णवेधन संस्कार, उपनयन संस्कार, वेदारम्भ संस्कार, केशान्त संस्कार, समावर्तन संस्कार, विवाह संस्कार, अग्नि परिग्रह संस्कार। इन सभी संस्कारों के माध्य से आत्मा में जो प्रतिष्ठित गुण हैं, उन्हें सबल बनाने और नए गुणों की स्थापना करने का कार्य किया जाता है।

इन संस्कारों के माध्यम से ही व्यक्ति को सोलह बार अपनी आत्मा को शुद्ध करने का अवसर मिलता है। मनु के मतानुसार "संस्कार केवल शरीर ही नहीं, अपितु आत्मा को शुद्ध करते हैं और शुद्ध आत्मा ही देवत्व को प्राप्त करती है।"

पुराणों में वर्णित इन समस्त संस्कारों का महत्त्व कुछ इस प्रकार है–

**गर्भाधान संस्कार** द्वारा जो शारीरिक क्रियाएँ की जाती हैं उससे शरीर को शुद्धि प्राप्ति होती है। इसी के साथ गर्भ स्थापन के पश्चात् प्राकृतिक दोषों के आक्रमणों के बचाव के लिए भी यह संस्कार किया जाता है किन्तु वर्तमान युग में यह संस्कार प्राय; लुप्त हो चुका है।

**नामकरण संस्कार** की महत्ता वर्तमान परिप्रेक्ष्य में बहुत अधिक मानी गयी है। नामकरण में बच्चे के नाम के साथ ही उसका गोत्र, माता का नाम, नक्षत्र नाम, वंशनाम, गुप्त नाम वैदिक मन्त्रोच्चारण के द्वारा प्रदान किये जाते हैं जिससे बच्चे की समाज में पहचान बनती है।–बृहस्पति

के अनुसार–"नाम ही सम्पूर्ण व्यवहार का हेतु रूप है, भाग्य का कारण है, नाम से ही मनुष्य यश प्राप्त करता है।"

**कर्णवेधन संस्कार** का मुख्य उद्देश्य सुश्रुतवार के अनुसार "अन्नवृद्धि की शान्ति के लिए कानों के निचले या पार्श्व के अन्तिम भाग में सिरा का छेदन करवाना चाहिए।"

**चूड़ामणि संस्कार अर्थात् मुण्डन संस्कार** के बारे में शास्त्रों में बताया गया है कि छोटे बच्चों के जो जन्म के समय से बाल होते हैं, उन बालों को पहले वा तीसरे वर्ष में अवश्य कटवाये जाने चाहिये। बोध नामक ज्योतिष ग्रन्थ में बतलाया गया है कि बालक जब माँ के गर्भमें नौ महीने तक रहता है, तब अनेक प्रकार के कीटाणु उसके बालों में रहते हैं, जो तरह–तरह की बीमारियाँ पैदा करते हैं। जिसके कारण शिशु को अनेक बीमारियाँ घेरे रहती हैं। इसलिए मुण्डन संस्कार अवश्य कराना चाहिए। वर्तमान परिप्रेक्ष्य में भी ये संस्कार प्रचलित हैं।

**उपनयन संस्कार** बालक के मानसिक परिवर्तन का सूचक है, जिसमें वह उच्चगुणों को ग्रहण कर जीवन भर उन्हें निभाने की प्रतिज्ञा करता है। इसी प्रतिज्ञा के परिणामस्वरूप उसका नवीन जीवन प्रारम्भ होता है जिससे वह **'द्विज'** कहा जाता है। शास्त्र वचन है–'जन्मना जायते शूद्रः संस्कारात् द्विज उच्यते।' इसे यज्ञोपवीत संस्कार भी कहते हैं, वर्तमान में भी यह प्रचलित है।

**विवाह संस्कार** को भारतीय परम्परा में एक पवित्र व ईश्वरीय बन्धन माना गया है जो कि अटूट है। विवाह संस्कार जीवन का एक परम कर्त्तव्य है जिसे हर हिन्दू प्राणी को निभाना पड़ता है। समाज की नैतिकता और पवित्रता की आधार भित्ति होती है। इसलिए विवाह को एक धार्मिक संस्कार माना गया है, उदाहरण स्वरूप भगवान् रामजी ने सीता के अभाव में उनकी स्वर्णप्रतिमा को अपनी बाईं ओर बिठाया था। इससे प्रतीत होता है कि प्रत्येक धार्मिक कार्यों में पति पत्नी का होना अत्यन्त आवश्यक है जो कि विवाह से संभव है।

आज वर्तमान युग में समाज वैज्ञानिक दृष्टि से चाहे कितनी भी आगे क्यों न बढ़ गया हो किन्तु भारतीय संस्कृति के अनुसार तीन ऋण–देवऋण, ऋषिऋण तथा पितृऋण के लिए जो यज्ञ सम्पादित किये जाते हैं, उन्हें व्यक्ति पत्नी सहित ही पूर्ण कर सकता है, अन्यथा नहीं। अतः विवाह का प्रथम प्रयोजन धर्म पालन कहा जा सकता है। इस परिप्रेक्ष्य में यह भी कहा जा सकता है कि विवाह एक सर्वश्रेष्ठ संस्कार है जो आज भी अति आवश्यक है।

**अग्नि परिग्रह** से तात्पर्य मनुष्य के अन्तिम संस्कार से है। मनुष्य शरीर का अग्नि का आधान करना ही "अग्नि परिग्रह" संस्कार है। देह को सांसारिक वासनाओं से छुड़ाने के लिए यह यज्ञ किया जाता है, जिस देह की विधिवत् क्रिया नहीं होती वह जीवात्मा लम्बे समय तक प्रेतयोनि में रहकर अत्यन्त कष्ट पाती है। अतः मृत देह का अग्नि में दहन करना ही अन्तिम सत्य माना जाता है।

वर्तमान समय में यदि इन संस्कारों की प्रासंगिकता देखी जाए तो वर्तमान समय में भी ये अपनाये जा रहे हैं। कुछ संस्कारों का महत्त्व तो जीवन का अंग ही बन गया है जो पूर्ण मन्त्रोच्चारण व धार्मिक क्रियाओं द्वारा सम्पन्न करवाये जाते हैं, जैसे नामकरण, मुण्डन, विवाह, अग्नि परिग्रह आदि। कुछ संस्कार सामान्यतः ही पूर्ण कर लिए जाते हैं, जैसे कर्णवेधन, विद्या आरम्भ आदि। कुछ संस्कार पूर्ण रूप से लुप्त हो गये हैं, जैसे गर्भाधान, पुंसवन, अन्नप्राशन आदि।

अन्त में संस्कारों के विषय यही कहा जा सकता है कि संस्कार जीवन की प्रगति मार्ग में सुन्दर सोपान के सदृश हैं। जो मनुष्य के मनोविचारों वा प्रवृत्तियों को शुद्ध करते हुए निरन्तर ऊँचा उठाते हैं।

## सन्दर्भ

१. कल्याण, भविष्य पुराणाङ्क (६६ वर्ष विशेषाङ्क), पृ० ४५
२. कूर्मपुराण (७१ वाँ वर्ष), पृ० २९
३. भविष्यपुराण परिचय–डॉ० लीलाधर वियोगी, पृ० ५५०
४. सोलह संस्कार और औचित्य–नन्दलाल दसोरा
५. भारतीय संस्कृति–डॉ० प्रीतिप्रभा गोयल, पृ० ६३-१०४



# पुराणों में वर्णित भारतवर्ष एवं जम्बूद्वीप

–डॉ० सुलभ श्रीवास्तव

पुराण भारतीय संस्कृति, विज्ञान एवं इतिहास के साथ-साथ भूगोल के बारे में भी विस्तृत एवं महत्त्वपूर्ण सूचना प्रदान करते हैं। जहाँ तक भारतवर्ष की स्थिति की बात है इसके बारे में विष्णुपुराण ने स्पष्ट रूप से कहा है कि जो समुद्र के उत्तर और हिमालय के दक्षिण में स्थित है, वह भारतवर्ष है और वहाँ के निवासी भारतीय हैं[1]–

**उत्तरं यत्समुद्रस्य हिमाद्रेश्चैव दक्षिणम्।**
**वर्षं तद् भारतं नाम भारती यत्र सन्ततिः।।**

श्रीमद्भागवतपुराण, कूर्मपुराण, मार्कण्डेयपुराण, मत्स्यपुराण, वामनपुराण तथा ब्रह्माण्डपुराण में कूर्म (कच्छप) संस्थान के आधार पर भारत का वर्णन करते हुए भगवान विष्णु के कूर्म (कच्छप) अवतार के विभिन्न अंगों के आधार पर भारत को नौ भागों में विभक्त करके उसका वर्णन किया गया है। इसके विपरीत अन्य पुराणों में कार्मुक (धनुष) संस्थान के आधार पर भारत का वर्णन प्राप्त होता है।[2]

भारत के नौ खण्ड हैं–

**( १ ) इन्द्रद्वीप**–भारतवर्ष के इस द्वीप को इन्द्रद्युम्न भी कहते हैं। वर्तमान में यह अण्डमान द्वीप कहा जाता है जो भारत के दक्षिण समुद्र में एक टापू है।

**( २ ) कसेरुमान्**–यह भारतवर्ष का दूसरा द्वीप है। इसका नाम कसेरुक् भी है। वर्तमान नाम सुलावेसी है।

**( ३ ) ताम्रपर्ण**–यह भारतवर्ष का तीसरा द्वीप है। इसे सीलोन या सिंहल भी कहते हैं।

**( ४ ) गभस्तिमान्**–इसके बारे में विस्तृत जानकारी प्राप्त नहीं होती। सम्भवतः पापुआ न्यूगिनी का क्षेत्र था।

**( ५ ) नागद्वीप**–यह भारतवर्ष का पाँचवाँ द्वीप है। इसका दूसरा नाम 'नग्नद्वीप' भी है। वर्तमान में इसे निकोबार टापू कहते हैं। सम्भवतः चोल शासकों के अभिलेखों में इसे 'नक्कबरम्' कहा गया है।

**( ६ ) कटाह**[3]–वामनपुराण के अनुसार भारतवर्ष के इस छठें द्वीप में वामन भगवान पङ्कजाप्रिय रूप में विद्यमान हैं। मलय प्रदेश का कटाह नामक प्रसिद्ध स्थान भारतीय साहित्य में विशेष रूप से चर्चित है। कथा सरित्सागर में इसे कटकच्छद्वीप कहा गया है।

**(७) सिंहल**–यह भारतवर्ष का सातवाँ द्वीप है। वामनपुराण[४] के अनुसार यहाँ भगवान वामन उपेन्द्ररूप में विद्यमान हैं। यही द्वीप वर्तमान का सीलोन है। इससे प्रतीत होता है कि ताम्रपर्ण जिसे भारतवर्ष का तीसरा द्वीप कहा गया है, वह सिंहल से कोई भिन्न द्वीप है। अभी यह शोध का विषय है।

**(८) वारुण**–भारतवर्ष का आठवाँ द्वीप वारुण वर्तमान में बोर्नियो द्वीप है जो प्रशान्तमहासागर के पूर्वी-दक्षिण भाग में स्थित है।

**(९) कुमार**–यह भारतवर्ष का नवाँ द्वीप है जो सागर से युक्त दक्षिण से उत्तर की ओर फैला है। वर्तमान भारतीय क्षेत्र इसके अन्तर्गत आता था। वामनपुराण के अनुसार यह भारत से स्पष्ट रूप से सम्बन्धित है[५]–

**अयं तु नवमः तेषां द्वीपः सागरसंवृतः।**
**कुमाराख्यः परिख्यातो द्वीपोऽयं दक्षिणोत्तरः।।**

उपर्युक्त तथ्यों को निम्नतालिका द्वारा प्रदर्शित किया जा सकता है–

| **संख्या** | **प्राचीन नाम** | **वर्तमान नाम** |
|---|---|---|
| (१) | इन्द्रद्वीप | अण्डमान द्वीप |
| (२) | कसेरूमान | सुलावेसी |
| (३) | ताम्रपर्ण | सिंहल/श्रीलंका |
| (४) | गभस्तिमान | पापुआन्यूगिनी |
| (५) | नागद्वीप | निकोबार द्वीप |
| (६) | कटाह | मलय |
| (७) | सिंहल | सीलोन |
| (८) | वारुण | बोर्नियो द्वीप |
| (९) | कुमार | भारतवर्ष |

वामनपुराण के ही अनुसार भारतवर्ष के पूर्व में किरात पश्चिम में यवन, दक्षिण में आन्ध्र तथा उत्तर में तुरुष्क रहते हैं[६]–

**पूर्वे किराता यस्यान्ते पश्चिमे यवना स्थिताः।**
**आन्ध्रा दक्षिणतो वीर तुरुष्कास्त्वपि चोत्तरे।।**

भारतवर्ष के अन्तर्गत महेन्द्र, मलय, सह्य, शुक्तिमान्, ऋक्ष, विन्ध्य एवं पारियात्र नामक सात मुख्य पवर्त हैं[७]। भारत भूमि में ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य एवं शूद्र निवास करते हैं। सभी यज्ञादि कर्मों से पवित्र हैं और उनका व्यवहार स्वर्गापवर्ग की प्राप्ति तथा पाप-पुण्य कर्मों द्वारा निर्धारित होता है। अतः देवता लोग भी इस पुण्य भूमि भारतवर्ष की वन्दना करते हैं[८]–

गायन्ति देवाः किल गीतकानि,
धन्यास्तु ते भारतभूमिभागे।
स्वर्गापवर्गास्पदमार्गभूते,
भवन्ति भूयः पुरुषाः सुरत्वात्।।

भारतवर्ष की नदियों के सन्दर्भ में उल्लेख करते हुए विभिन्न पुराणों में कहा गया है कि गंगा, सरस्वती, सिन्धु, चन्द्रभागा (चिनाब), यमुना, शतद्रु (सतलज), इरावती (रावी), विपाशा (व्यास), वितस्ता (झेलम), धूतपापा, बाहुका, देविका, गण्डकी, महानदी, चक्षु, दृषद्वति, वेण्या, चन्दना, शोण (सोन), अवन्ती, वेदवती, मन्दाकिनी, कुहू (गोमती), मही, चर्मण्वती (चम्बल), विदिशा, क्षिप्रा, सानीरा देवस्मृति, सुरथा, रेवा (नर्मदा), देववती, चित्रकूट, वेत्रवती (बेतवा), शक्तिमती, कर्मोदा, चित्रा, तुङ्गभद्रा, तापी, भीमरथी, कृष्णवेणा, गौतमी (गोदावरी), क्रिया तथा ताम्रपर्णी आदि पवित्र नदियाँ भारतदेश को पुण्यमय बनाती हैं।[९]

जहाँ तक जम्बू द्वीप की बात है, जम्बू नामक विशिष्ट वृक्ष से आवृत्त होने के कारण इसका नाम जम्बूद्वीप पड़ा। महाभारत में इसे सुदर्शन द्वीप भी कहा गया है। भीष्मपर्व के अनुसार सुदर्शन नामक जम्बू वृक्ष से आवृत होने के कारण ही इसे सुदर्शन द्वीप भी कहा गया है[१०]–

सुदर्शनो नाम महान् जम्बुवृक्षः समन्ततः।
तस्य नाम्ना समाख्यातो जम्बुद्वीपो वनस्पतेः।।

जम्बूद्वीप के आस-पास छः द्वीप थे–प्लक्षद्वीप, शाल्मली, कुश, क्रौंच, शाक एवं पुष्कर। जम्बूद्वीप पृथ्वी के मध्य में स्थित है जिसके मध्य में इलावृत्त देश स्थित है। यह वर्तमान के कजाकिस्तान, रूस, मंगोलिया, चीन के मध्य का स्थान है। इसके मध्य में सुमेरू पर्वत स्थित है।

जम्बूद्वीप के पूर्व में अद्‌भुत भद्राश्व वर्ष (रूस), पूर्वोत्तर में हिरण्य वर्ष, दक्षिण में भारत वर्ष, दक्षिण पूर्व में हरिवर्ष (जावा से चीन तक का क्षेत्र), पश्चिम में केतुमाल वर्ष (ईरान के तहरान से रूस के मास्को तक) पश्चिमोत्तर में रूपक् वर्ष में उत्तर में कल्पवृक्ष से समावृत्त कुरुवर्ष है[११]। ये नौ वर्ष पवित्र एवं रमणीय हैं। भारत के अतिरिक्त इलावृत्तादि आठ वर्षों में युवावस्था तथा जरामृत्यु का भय नहीं होता।

मिस्त्र, सऊदी अरब, ईरान, इराक, ईजराइल, रूस, मंगोलिया, चीन, बर्मा, इण्डोनेशिया, मलेशिया, जावा, सुमात्रा, हिन्दुस्तान, बांग्लादेश, नेपाल, भूटान, पाकिस्तान एवं अफगानिस्तान का सम्पूर्ण क्षेत्र जम्बूद्वीप था। सामान्यतः जम्बूद्वीप का केन्द्रीय भाग अत्यधिक ऊँचा प्रदेश है। जम्बूद्वीप के मध्य में स्थित मेरु पर्वत को पामीर में स्वर्ग माना गया है। मेरू (पामीर की गाँठ) से पूर्व की ओर सिता नदी बहती है। पामीर के पश्चिम में सुवमक्षु (आमूदरिया) नदी बहती है जो




**विष्णुपुराण पर आधारित जम्बूद्वीप मानचित्र**
**श्री एम० एम० याग्निक**
**प्राचार्य, आर० संस्कृत महाविद्यालय, बड़ौदा द्वारा रचित**

अरल सागर में गिरती है। सुवमक्षु नदी को मंगोलिया में बक्षु (Bakshu), चीन में पोटसु (Potsu) तथा तिब्बत में पाक्सू (Paksu) नाम से सम्बोधित किया जाता है।

इस प्रकार जम्बूद्वीप के सम्बन्ध में निम्न तथ्य स्पष्ट होते हैं–

—जम्बूद्वीप, सप्त महाद्वीपों में एक द्वीप है जो पृथ्वी के केन्द्र में स्थित है।

—जम्बू नामक विशिष्ट वृक्ष से आवृत्त होने के कारण इसका नाम जम्बूद्वीप पड़ा।

—जम्बूद्वीप में वर्तमान एशिया का अधिकांश भाग सम्मिलित है, जिसके चतुर्दिक लवण सागर है।

—सामान्यतः जम्बूद्वीप का केन्द्रीय भाग अत्यधिक ऊँचा प्रदेश है। जिसके मध्य में सुमेरू पर्वत स्थित है, जिसको पामीर में स्वर्ग माना गया है।

इस प्रकार पुराणों में भारतवर्ष एवं जम्बूद्वीप के बारे में जो भौगोलिक स्थिति एवं अन्य बातें वर्णित हैं, वे बहुत ही महत्त्वपूर्ण हैं। वर्तमान में इस सन्दर्भ में विस्तृत शोध की आवश्यकता है ताकि पुराणों में वर्णित तथ्यों की पुष्टि हो सके और नये तथ्य सामने आ सकें।

**१२/१-ए, मोती लाल नेहरू मार्ग**
**बेलवीडियर प्रेस कम्पाउण्ड, इलाहाबाद-२११००२**

## सन्दर्भ

१. विष्णुपुराण २।३१
२. क्या कहते हैं पुराण?—महेश शर्मा/भल्ला पी०, डायमण्ड पॉकिट बुक्स, नई दिल्ली, २००४, पृ० १८३
३. वामनपुराण ६३।३५
४. वही
५. वामपुराण १३।१०
६. वामनपुराण १३।११
७. वामनपुराण १३।१४
८. विष्णुपुराण ११।३।२४
९. क्या कहते हैं पुराण?—महेश शर्मा/भल्ला पी०, डायमण्ड पॉकिट बुक्स, नई दिल्ली, २००४, पृ० १८४
१०. महाभारत, भीष्मपर्व ५।१३-१६ एवं ९।१९-२२
११. वामनपुराण १३।३-५

□□

# पुराणों में कलाएँ एवं विद्या

-अंशु सिंह
शोधच्छात्रा, संस्कृत-विभाग
इलाहाबाद केन्द्रीय विश्वविद्यालय, इलाहाबाद

'पुराण' शब्द की व्युत्पत्ति पाणिनि, यास्क तथा स्वयं पुराणों ने भी दी है। 'पुरा भवम्' (प्राचीन काल में हुआ) इस अर्थ में सायंचिरेप्राह्णेप्रगेऽव्ययेभ्यष्ट युट्युत्रों तुट्च[१] पाणिनि के इस सूत्र से 'पुरा' शब्द से 'ट्यु' प्रत्यय करने तथा 'तुट्' का आगमन होने पर 'पुरातन' शब्द निष्पन्न होता है, परन्तु पाणिनि ने ही अपने दो सूत्रों–पूर्वकालैक-सर्वजरत्पुराणनव-केवला: समानाधिकरणेन' तथा 'पुराणप्रोक्तेषु ब्राह्मणकल्पेषु' (४।३।१०५) में 'पुराण' शब्द का प्रयोग कर तुडागम का अभाव निपातनात् सिद्ध किया है। अत: पाणिनि की प्रक्रियानुसार 'पुरा' शब्द से 'व्यु' प्रत्यय तो होता है परन्तु नियमानुसार प्राप्त 'तुट' का आगम नहीं होता। यास्क के निरुक्त (३।१९) में 'पुराण' शब्द की व्युत्पत्ति–'पुरा नवं भवति' (जो प्राचीन होकर भी नया हो) दी गई है। वायु पुराण के अनुसार 'पुरा अनति' अर्थात् प्राचीनकाल में जो जीवित था, उसे पुराण कहते हैं।[२]

पद्मपुराण के अनुसार इसका अर्थ 'पुरा परम्परां वष्टि कामयते' अर्थात् जो प्राचीनता या परम्परा की कामना करता है वह पुराण है, यह है।[३]

ब्रह्माण्डपुराण के अनुसार 'पुराण' शब्द की व्युत्पत्ति ''पुरा एतत् अभूत्'' अर्थात् 'प्राचीन काल में ऐसा हुआ था' है।

इन समस्त व्युत्पत्तियों को देखकर यह निश्चित होता है कि 'पुराण' का वर्ण्य विषय प्राचीन काल से सम्बद्ध होता है। कई स्थानों पर इतिहास व पुराण को समानार्थक माना गया है परन्तु इतिहास का व्युत्पत्तिलभ्य अर्थ प्राचीनकाल में वास्तविक रूप से घटित घटना से है, जबकि पुराणों के लिए प्रयुक्त इतिहास शब्द 'इतिवृत्त' अर्थ में है।

भारतीय साहित्य परम्परा में पुराणों का एक मुख्य स्थान है। १८ पुराणों व १८ उपपुराणों के अन्तर्गत एक पूरा विश्वकोश समाहित है। जिनमें आख्यानों, इतिहास, वंशावलियों, शास्त्रों, कलाओं, विद्याओं, विज्ञान, धर्म, पाप, पुण्य एवं दण्ड आदि प्राय: प्रत्येक विषय का विचार एवं विवरण प्राप्त होता है। पुराण प्राचीनता और नवीनता एवं भूत व भविष्य के माध्यम के समान हमारी मातृभूमि के प्राचीन संस्कारों एवं भविष्य के परिणामों के पुरालेख के रूप में हमारा ज्ञान पुष्ट करने वाले साहित्यिक अभिलेख हैं।

पुराणों में स्थापत्य, नृत्य, संगीत, मूर्तिकला आदि प्राय; सभी कलाओं का विवरण प्राप्त

होता है। ब्रह्मपुराण में प्राप्त उड़ीसा तीर्थ वर्णन, वायुपुराण में वर्णित जम्बूद्वीप़ वर्णन, अग्निपुराण में व्याख्यायित भवन, स्थापत्य, मूर्ति-कला आदि के विस्तृत एवं सारगर्भित विवरण, मत्स्यपुराण में प्राप्त प्रतिष्ठा-पीठों एवं देव-मूर्ति-निर्माण विवरण (अ० २५७-२७०) आदि इसके साक्ष्य हैं।

लोकोपयोगी अनेक विद्याओं का वर्णन पुराणों में, विशेष रूप से विश्वकोशीय अग्निपुराण, गरुडपुराण तथा नारदीय पुराण में विस्तृत रूप में प्राप्त होता है। कुछ विद्याएँ एवं कलाएँ तो इतनी विलक्षण हैं कि उनके मूल ग्रन्थ आज बड़े परिश्रम से खोजने पर भी प्राप्त नहीं होते। इनमें से कुछ विद्याओं का संक्षिप्त वर्णन निम्नांकित है–

**( १ ) अश्वशास्त्र ( अश्व-चालन कला, चिकित्सा आदि )**–यह एक प्राचीन विद्या है। अश्व-चिकित्सा निमित्त प्राचीनकाल में एक स्वतन्त्र आयुर्वेद विभाग था, जो "शालिहोत्र' के नाम से प्रसिद्ध था। पुराणों में इसका सम्यक् ज्ञान प्राप्त होता है। अग्निपुराण (अध्याय २८८) में अश्व-चालन के प्रकारों का वर्णन मिलता है। इसी पुराण के २८९-२९० अ० में अश्व-चिकित्सा का संक्षिप्त विवरण मिलता है। गरुडपुराण के २०१ अध्याय में भी यह विषय मिलता है।

इसी प्रसंग में 'हस्तिशास्त्र' भी उल्लेखनीय है। सोमपुत्र बुध के गजवैद्यक प्रवर्तक होने की पौराणिक अनुश्रुति मत्स्यपुराण (२४।२-३) में मिलती है। गजायुर्वेद का विवरण धन्वन्तरि ने दिया था जिसका संक्षिप्त विवेचन गरुडपुराण (२०१ अ०) में प्राप्ता है।[४] अग्निपुराण के २८७वें अध्याय में भी यह प्राप्त होता है। इसके अतिरिक्त अग्निपुराण के २८२वें अध्याय में गो-चिकित्सा का वर्णन भी प्राप्त होता है।

**( २ ) आयुर्वेद**–अग्नि तथा गरुड दोनों पुराणों में यह विशद् रूप में व्याख्यायित है। इसके अन्तर्गत औषधि-स्वरूप एवं गुण-परिचय आदि की व्याख्या की गई है गरुडपुराण के ५६ अध्यायों (१४६ अ० - २०२ अ०) में इसका साङ्गोपाङ्ग विवेचन मिलता है।

इसके अतिरिक्त अग्निपुराण के २८२वें अध्याय में वृक्षायुर्वेद पर भी चर्चा की गई है, जिसमें वृक्षों, लताओं तथा गुल्मों में उत्पन्न रोगों व उनकी चिकित्सा का वर्णन मिलता है। यह भारतवर्ष की एक प्राचीन विद्या है।

**( ३ ) रत्नपरीक्षा-कला**–गरुडपुराण में यह विषय बारह अध्यायों (अध्याय ६८-८०) में विस्तृत रूप में वर्णित मिलता है। जिसके अन्तर्गत रत्न-विभाजन, उनके गुण-दोष तथा प्रभाव आदि की चर्चा मिलती है। अग्निपुराण के २६४वें अध्याय में भी यह विषय मिलता है।

**( ४ ) वास्तुकला एवं शिल्पकला**–मत्स्यपुराण में इस विषय पर १८ अध्यायों (२५२अ०-२७०अ०) में विस्तृत वर्णन मिलता है। अग्निपुराण में भी यह विषय कई अध्यायों में विकीर्ण रूप

में प्राप्त है।[५] जिसके अन्तर्गत वास्तु-विद्या के मूल सिद्धान्तों, स्थान-चुनाव उस पर निर्माण की रूपरेखा देवमूर्ति-निर्माण तथा मन्दिरों एवं राज-प्रासादों की रचना के विवरण मिलते हैं।

**(५) ज्योतिष**—श्रीमद्भागवत के स्कन्ध ८ (५अ०-२०अ०) में, गरुडपुराण के पाँच अध्यायों (५९अ०-६४अ०) में फलित ज्योतिष का विवरण मिलता है जिसके अन्तर्गत नक्षत्रदेवताकथन, योगिनीस्थिति-निर्णय, सिद्धियोग, अमृतयोग, दशा-विवरण, दशाफल, यात्रा में शुभाशुभ-कथन, राशि-विवरण आदि की चर्चा मिलती है।

**(६) सामुद्रिकशास्त्र**—व्यक्ति के शरीर व अङ्गों के स्वरूप के निरीक्षण द्वारा उनके जीवन की दिशा बताना इस विद्या का लक्ष्य है। अग्निपुराण के २४३-२४५ अध्यायों तथा गरुडपुराण के १।६३-६५ अध्यायों में इस विद्या का विवरण मिलता है।

**(७) धनुर्विद्या**—प्राचीनकाल में यह विद्या विख्यात थी अग्निपुराण के चार अध्यायों (२४९-२५२अ०) में इसका वर्णन मिलता है।

**(८) अनुलेपन विद्या**—मार्कण्डेयपुराण (अ० ६१, ८-२० श्लोक) में इसका वर्णन मिलता है। इसके अन्तर्गत एक ऐसे विशिष्ट पाद लेप के बारे में बताया गया है, जिसे लगाने से पैरों में आधे दिन में ही सहस्र योजन यात्रा करने की शक्ति आ जाती थी।

**(९) सर्वभूतरूत विद्या**—इस विद्या से तात्पर्य सभी प्रकार के जीव-जन्तुओं की ध्वनि का अर्थ समझने से है। मत्स्यपुराण (२०।२५), मार्कण्डेयपुराण ६४।३) तथा पद्मपुराण (सृष्टिखण्ड १०।८५) में इसका विवरण मिलता है।

**(१०) रक्षोघ्न विद्या**—मार्कण्डेयपुराण (७०।२१) में इसका वर्णन मिलता है। यह यज्ञों को अपवित्र करने वाले राक्षसों के दूर करने का ज्ञान कराने वाली विद्या थी।

**(११) उल्लापन**—इस विद्या के प्रभाव से टेढ़ी वस्तु को सीधा किया जा सकता था। श्रीकृष्ण द्वारा कुबड़ी की पीठ सीधी करना इसका एक उदाहरण है।[६]

**(१२) संगीतकला**—पुराणों में संगीत, नृत्य एवं वादन आदि कलाओं पर भी विस्तृत वर्णन मिलते हैं। अग्निपुराण के सामविधान (अध्याय २६१), छन्द-विवरण (अध्याय ३२८-३३४), नृत्य-विवरण (अध्याय ३४१) आदि में इसकी व्याख्या व भेदों पर विवरण मिलते हैं।

उपरोक्त विद्याओं व कलाओं के अतिरिक्त अभिनयकला (अ०पु० अध्याय ३४२), भूगोल, गणित, आदि विषयों पर भी पुराणों में विवरण मिलते हैं। वस्तुतः पुराण हमारी भारतीय-साहित्य-परम्परा के सारगर्भित उद्घोष हैं, जो अद्यतन विश्व के लौकिक व आध्यात्मिक ज्ञान के विश्वकोश की भूमिका में सार्थक व दृढ़ रूप में प्रत्यक्ष हैं।

## सन्दर्भ

१. पाणिनिसूत्र ४।३।२३

२. यस्मात् पुरा ह्यनक्तीदं पुराणं न तत् स्मृत्।
निरुक्तमस्य यो वेद सर्वपापै प्रमुच्चुते।।-वायु० १।२०३

३. पुरा परम्परां वष्टि पुराणं तेन तत् स्मृतम्।।-पद्म० ५।२।५३

४. गरुड० २०१।३३।२९

५. अग्नि०, ४० अ०, ९४-९४ अ०, १०५-१०६ अ०, २४७ अ०

६. शौरिरुल्लापन-विधानवित्।-विष्णुपुराण ५।२०।९

□□

# मत्स्यपुराण में वास्तुविचार

–अञ्जलि उपाध्याय
शोधच्छात्रा, संस्कृत-विभाग
इलाहाबाद केन्द्रीय विश्वविद्यालय, इलाहाबाद

वस् धातु से उत्पन्न वास शब्द का अर्थ है आवास या भवन। देवता और मनुष्य जहाँ सुखपूर्वक निवास करते हैं उस स्थान को वास्तु कहते हैं। 'वस्ति' से सम्बन्धित विषय को वास्तु संज्ञा से अभिहित किया गया है। जैसा कि मयमतम् में कहा है–

**अमर्त्याश्चैव मर्त्याश्च यत्र यत्र वसन्ति हि।**
**तद् वस्त्विति मन्त्रज्ञैः तत्त भेदेदं वदाम्यहम्।।**

**–मयमतम् २।१**

इस प्रकार समग्र पृथ्वी ही वास्तु का आधार है। अतः भूमि एवं वास्तु का अध्ययन वास्तुशास्त्र का विषय है। ज्योतिर्विद वाराहमिहिर ने वृहत्संहिता में वास्तु का अर्थ आवास ही बताया है।

सनातन और वैदिक सभ्यताओं में सभी विद्याओं का मूल स्त्रोत वेदों को ही माना गया है। ज्योतिष आयुर्वेद आदि विद्याओं का उद्‌गम ही इन्हीं वेदों से हुआ है। ज्योतिष विज्ञान का ही एक अंग वास्तु को माना गया है। ज्योतिष के तीन प्रमुख अंग गणित, फलित एवं संहिता हैं। इनमें संहिता ही वह शाखा है जिसके अन्तर्गत वास्तु विज्ञान आता है। वेदों विशेषकर अथर्ववेद, पुराणों एवं आगम ग्रन्थों में इस विज्ञान के सन्दर्भों को खोजा जा सकता है। स्कन्द, अग्नि, गरुड, नारद, वायु, मत्स्य, ब्रह्माण्ड, लिङ्ग आदि पुराणों में वास्तु विज्ञान का वर्णन प्राप्त होता है।

मत्स्य पुराण में वास्तु शास्त्र के १८ उपदेष्टा माने गये हैं–भृगु, अत्रि, वसिष्ठ, विश्वकर्मा, मय, नारद, नग्नजित्, भगवान शंकर, इन्द्र, ब्रह्मा, कुमार, नन्दीश्वर, शौनक, गर्ग, वासुदेव, अनिरुद्ध, शुक्र तथा वृहस्पति।[२] वास्तु विज्ञान में स्थान और समय का बहुत महत्त्व है। मत्स्य पुराण में वर्णन है कि मनुष्य को सदैव शुभ समय में भवन निर्माण करना चाहिए। जो मनुष्य चैत्र मास में घर बनाता है वह व्याधिग्रस्त रहता है। वैशाख में घर बनाने वाला धेनु और रत्न तथा ज्येष्ठ में घर बनानेवाला मृत्यु को प्राप्त होता है। आषाढ़ में नौकर, रत्न और पशु समूह की, श्रावण में नौकरों की प्राप्ति तथा भाद्रपद में घर बनाने से हानि होती है। आश्विन में घर बनाने से पत्नी का नाश होता है। कार्तिक मास में धन धान्यादि की तथा मार्गशीर्ष में श्रेष्ठभोज्य पदार्थों की प्राप्ति होती है। पौष में चोरों का भय और माघ मास में अनेक प्रकार के लाभ होते हैं किन्तु अग्नि का भी भय रहता है। फाल्गुन में गृह-निर्माण प्रारम्भ करने से सुवर्ण और अनेक प्रकार के पुत्रों की प्राप्ति होती है।

गृहारम्भ में अश्विनी, रोहिणी, मूल, तीनों उत्तरा, मृगशिरा, स्वाति, हस्त और अनुराधा नक्षत्र प्रशस्त हैं। रविवार और मंगलवार के अतिरिक्त शेष सभी दिन गृह निर्माण प्रारम्भ करने के लिए शुभ हैं। व्याघात, शूल, व्यतीपात, अतिगण्ड, विषकम्भ गण्ड, परिघ और वज्र इन योगों में गृहारम्भ नहीं करना चाहिए। श्वेत, मैत्र, माहेन्द्र, गान्धर्व, अभिजित्, रौहिण, वैराज और सावित्र–इन मुहूर्तों में गृहारम्भ करना चाहिए। चन्द्रमा और सूर्य के बल के साथ–साथ शुभ लग्न का भी निरीक्षण करना चाहिए।[३] मत्स्य पुराण में वर्णन प्राप्त होता है कि गृह निर्माण आरम्भ करने से पूर्व भूमि परीक्षा कर लेनी चाहिए। श्वेत, लाल, पीली और काली–इन चार वर्णों वाली पृथ्वी क्रमश; ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य एवं शूद्र के लिए प्रशंसित मानी गयी है। इसके बाद भूमि के स्वाद की परीक्षा करनी चाहिए। ब्राह्मण के लिए मधुर स्वाद वाली, क्षत्रिय के लिए कड़वी, वैश्य के लिए तिक्त तथा शूद्र के लिए कसैली स्वाद वाली पृथ्वी उत्तम मानी गायी है।[४]

भूमि परीक्षण को बताते हुए मत्स्य पुराण में कहा गया है कि भूमि की परीक्षा के लिए एक हाथ गहरा गड्ढा खोदकर उसे सभी ओर से स्वच्छ कर दे। फिर एक कच्चे पुरवे में घी भरकर उसमें चार बत्तियाँ जला दें उसे उसी गड्ढे में रख दें। यदि पूर्व दिशा की बाती अधिक काल तक जलती रही तो ब्राह्मण के लिए शुभ फलदायक होती है। इसी प्रकार उत्तर, पश्चिम और दक्षिण की बत्तियों को क्षत्रिय, वैश्य एवं शूद्रों के लिए कल्याणकारक मानना चाहिए। यदि वह वास्तु दीपक चारों दिशाओं जलता रहा तो गृह निर्माण के लिए वहाँ की भूमि सभी वर्णों के लिए शुभ फलदायिनी है।[५]

इसी प्रकार एक हाथ गड्ढा खोदकर उसे उसी मिट्टी से पूर्ण करते समय यदि मिट्टी शेष रह जाए तो श्री की प्राप्ति होती है न्यून हो जाएतो हानि होती है और सम रहनेपर सम प्रभाव होता है। अथवा भूमि को हल द्वारा जुतवा कर उसमें सभी प्रकार के बीज बो दें। तीन रात में बीज अंकुरित हों तो भूमि उत्तम पाँच रात में अंकुरित हों तो मध्यम और सात रात में अंकुरित हो तो कनिष्ठ होती है। कनिष्ठ भूमि को सर्वथा त्याग देना चाहिए।[६]

मत्स्य पुराण में वर्णन है कि गृहारम्भ के समय गृहपति के जिस अंग में खुजली हो भवन में वास्तु के उसी अंग पर गड़ी हुई शल्य या कील को निकल देना चाहिए क्योंकि शल्य सहित गृह भयदायक और शल्य रहित कल्याणकारक होता है।

गृहारम्भेषु कण्डूति स्वाम्यङ्गे यत्र जायते।
शल्यं त्वयनयेत् तत्र प्रासादे भवने तथा।।[७]

वास्तु विषय वेध का वर्णन करते हुए मत्स्य पुराण में कहा है कि सभी वस्तुओं में द्वारवेध को बचाना चाहिये। गली, सड़क या मार्ग द्वारा द्वारवेध होने पर पूरे कुल का क्षय हो जाता है। वृक्ष के द्वारा वेध होने पर द्वेष की अधिकता होती है। कीचड़ से वेध होने पर शोक होता है और कूप

द्वारा वेध होने पर असाध्य मिरगी का रोग होता है। जल प्रवाह से वेध होने पर व्यथा होती है। कील से वेध होने पर विनाश और स्तम्भ से वेध होने पर स्त्री से क्लेश की प्राप्ति होती है।

एक घर से दूसरे घर में वेध पड़ने पर गृहपति का विनाश होता है तथा अपवित्र द्रव्यादि द्वारा वेध होने पर गृह की स्वामिनी वन्ध्या हो जाती है। अन्त्यज के घर द्वारा वेध होने पर हथियार से भय होता है। गृह की ऊँचाई से दुगुनी भूमि की दूरी पर वेध का दोष नहीं होता।[८]

जिस घर के द्वार बिना हाथ लगाए स्वयं खुल जाते हैं उस घर के निवासियों को उन्माद रोग हो जाता है। इसी प्रकार स्वयं बन्द हो तो कुल का नाश होता है। घर का द्वार अन्य द्वारों से निकृष्ट हो तो अत्यन्त अशुभ होता है। अतः मुख्य द्वार की अपेक्षा अन्य द्वारों का बड़ा होना शुभदायक नहीं है। श्रीपर्णी और लताओं से मुख्य द्वार को सुशोभित रखना चाहिए और उसकी नित्य बलि, अक्षत और जल से पूजा करनी चाहिए।[९]

पुन्नाग, अशोक, मौलसरी, शमी, तिलक, चम्पा, अनार, पीपली, दाख, अर्जुन, सुपारी, कटहल, केतकी, मालती, कमल, चमेली, मल्लिका केला एवं पाटव, इन वृक्षों से सुशोभित गृह लक्ष्मी का विस्तार करता है।[१०]

बुद्धिमान पुरुष को देवालय, धूर्त, सचिव एवं चौराहे के समीप अपना घर नहीं बनवाना चाहिए क्योंकि इससे दुःख, शोक और भय बन रहता है।[११]

गृह के ईशान कोण में देवता का स्थान, अग्नि कोण में रसोई उसके बगल में उत्तर में जल स्थान होना चाहिए। स्नानागार और पशुओं को बाँधने का स्थान के बाहर बनाना चाहिए। वायव्य कोण में अन्नादि का स्थान होना चाहिए। इस प्रकार बना हुआ घर गृहपति के लिए शुभ होता है।[१२]

वृक्ष काटते समय यदि वृक्ष में पीले वर्ण का चिह्न मिले तो भावी गृह में गोह का, मंजीठ वर्ण का चिह्न मिलने पर मेढ़क का, नीला रंग मिलने पर सर्प का, अरुण रंग से गिरगिट का, मोती के समान श्वेत चिह्न से शुक का, कपिल वर्ण से चूहे का और तलवार की भाँति चिह्न मिलने पर जल का भय जानना चाहिए। इस प्रकार के गर्भ वाले वृक्ष को वास्तु कर्म में त्याग देना चाहिए। पहले से कटे वृक्ष को शुभदायी शकुनों के रहने पर ग्रहण किया जा सकता है।[१३]

इस प्रकार गृह निर्माण हेतु शुभ समय, उत्तम भूमि, द्वार वेध, गृह निर्माण हेतु ग्राह्य एवं अग्राह्य काष्ठ इत्यादि अनेक बातों का ज्ञान प्राप्त करके इस विद्या का मानव कल्याण में प्रयोजन किया जा सकता है। इसका प्रतिपादन किसी ने भी किया हो वह किसी भी धर्म का अनुयायी हो, आज इस ज्ञान की आवश्यकता सभी को है। अतः वास्तु शास्त्र के ज्ञान को धर्म, जाति, सम्प्रदाय, देश, संस्कृति, भाषा आदि के बन्धन में न बाँधकर मानव मात्र के कल्याण के लिए इस शास्त्र का उपयोग करना चाहिए।

## सन्दर्भ

१. मयमतम् २।१
२. मत्स्यपुराण २५२।२-४
३. मत्स्यपुराण २५३।१-९
४. मत्स्यपुराण २५३।११-१३
५. मत्स्यपुराण २५३।१४, १५
६. मत्स्यपुराण २५३।१६-१८
७. मत्स्यपुराण २५३।४९
८. मत्स्यपुराण २५५।१०-१४
९. मत्स्यपुराण २५५।१५, १८, १९
१०. मत्स्यपुराण २५५।२०-२४
११. मत्स्यपुराण २५६।२
१२. मत्स्यपुराण २५६।१५, २, ३३-३५
१३. मत्स्यपुराण २५७।३-१४

□□

